कर सिद्धि की उपलब्धि होती है। गौरी आदि पंचमुद्राओं को द्विभुजा त्रिनेत्रा ऊर्ध्वकेशा और अर्धपर्यङ्कनाट्यस्था कहा गया है। यह भी कहा गया है कि भगवान् का जैसा रूप है, वैसा ही प्रज्ञा का भी है[1]। इस प्रकार तांत्रिक बौद्धों में मुद्रा का अर्थ उनकी यौन यौगिक साधना में सहयोग करने वाली स्त्री या शक्ति हो गया।

तांत्रिक बौद्ध साधना में अभिषेकों का विस्तृत विधान है। म. म. डॉ॰ गोपीनाथ कविराज ने वज्रयानगत सात अभिषेकों का विवरण देते हुए उसे पूर्वसेक के अन्तर्गत माना है। इसके बाद उत्तरसेक है और उसके भी बाद अनुत्तरसेक है। यही वास्तविक परमार्थसेक है। मुद्रा की दृष्टि से पूर्वसेक में उसकी आवश्यकता नहीं होती, किन्तु उत्तरसेक के लिए मुद्रा आवश्यक है। अनुत्तरसेक के लिए वाह्य मुद्रा की कोई आवश्यकता नहीं है। उसमें आन्तरिक मुद्रा ही रहती है[2]। गुह्यसमाजतंत्र में भी हेवज्रतंत्र के समान ही मुद्रा का स्वरूप निरूपित है। साधक की शक्ति प्रज्ञा या मुद्रा सर्वगुण-सम्पन्ना, योगनिपुणा तथा सुन्दरी होनी चाहिए। प्रायः षोडश वर्षीया मुद्रा का विधान मिलता है। गुरु तथागतों की साक्षी देकर दोनों का अभिषेक करता है। यही प्रज्ञाभिषेक है। इस तंत्र के अनुसार शक्ति के बिना अन्य किसी माध्यम से बुद्धत्व प्राप्ति असंभव है। अतः शिष्य को उसे कभी न त्यागने की प्रतिज्ञा करनी चाहिए। समस्त सांसारिक पदार्थ द्वयतायुक्त लक्षित होते हैं, यद्यपि वे तत्वतः अद्वय होते हैं। इसीलिए अद्वययोग की साधिका इस विद्या को कभी न छोड़ना चाहिए। इसी को विद्याव्रत कहा गया है। जो व्यक्ति इस विद्या को अस्वीकार कर देता है, वह कभी भी उत्तम सिद्धि नहीं प्राप्त कर सकता[3]।

हेवज्रतंत्र में चार प्रकार के अभिषेकों का विधान एवं विवरण मिलता है, जिनमें चतुर्थाभिषेक सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण है। कृष्णवज्रपाद ने हेवज्रतन्त्र की टीका योगरत्नमाला में इन अभिषेकों के साथ चार मुद्राओं (कर्ममुद्रा, समयमुद्रा, धर्ममुद्रा और महामुद्रा) का विनियोजन किया है। चतुर्थाभिषेक के साथ ही महामुद्रा सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण है। अधिकांश बौद्ध सिद्धों ने इसकी साधना की। इस अभिषेक को तथता, भूतकोटि, धर्मधातु कहा गया है, क्योंकि इसमें सभी धर्मों के तथाभाव का साक्षात्कार होता है। यह वाग्गोचरातीत है, इसमें गुरूपदेश की आवश्यकता नहीं रहती। इसमें सकल मलों का अपकर्षण हो जाता है[4]। पंचध्यानी बुद्धों से संबद्ध जो विवरण मिलता है, उससे मुद्रा के दो अर्थों की सिद्धि होती है। एक अर्थ है हाथ और

---

1. हेवज्रतन्त्र, II. iv. 40–43, II. viii. 1–5; II. v. 34, II. iii. 16-18; तथा बौ. का. सा. सा. पृ. 76
2. बौ. का. सा. सा. पृ. 176-177
3. गुह्यसमाजतन्त्र, पृ. 161; हेवज्रतन्त्र, II. ii. 13; बौ॰का॰सा॰सा॰, पृ. 177–178
4. ॲन इण्ट्रोडक्शन टु बुद्धिस्ट एसोटेरिसम्, पृ 130 तथा आगे; बौ. का. सा. सा., पृ. 178-79,

अंगुलियों से बनी मुद्रा। उदाहरणार्थ–अक्षोभ्य की भूस्पर्श मुद्रा, अमोघसिद्धि की अभय, अमिताभ की समाधि, रत्नसम्भव की वरद और वैरोचन की धर्मचक्र मुद्रा (जिसकी व्याख्या पहले प्रस्तुत की जा चुकी है।) दूसरे अर्थ में इन पंचध्यानी बुद्धों की शक्तियाँ हैं। उदाहरणार्थ—अक्षोभ्य की लोचना, अमोघसिद्धि की आर्यतारा, अमिताभ की पाण्डरा, रत्नसम्भव की मामकी और वैरोचन की वज्रधात्वीश्वरी[1]।

इस अर्थ में मुद्रासाधना एक प्रकार से शक्तिसाधना है। वस्तुतः बिन्दु का इस साधना में विशेष महत्त्व है। इसकी शुद्धि और स्थिरता सिद्ध हो जाने के बाद प्रकृति पर विजय सिद्ध होती है। तदुपरान्त ही दिव्यभाव अथवा महाभाव का साधन संभव हो पाता है। इसे ही अनुत्तर सेक अथवा पारमार्थिक सेक कहते हैं। इसे ही निस्पंदन कहते हैं। इस प्रकार मुद्रा के सहयोग से होने वाली साधना शक्ति सहयोग की साधना है। तांत्रिक बौद्ध योग की इस प्रकार की साधना में बिन्दुजागरण ही चण्डाली जागरण है। इसी साधना में चक्रानुसार आरोहण क्रम से बौद्धों की चार चक्रों की योजना भी स्पष्ट होती है[2]। इसी क्रम से चार मुद्राओं का विनियोजन है, जिनकी ओर ऊपर संकेत हो चुका है। डॉ॰ शशिभूषण दासगुप्त ने श्री सम्पुट के आधार पर बताया है कि कर्ममुद्रा, धर्ममुद्रा, महामुद्रा और समयमुद्राएँ चार शक्तियों—लोचना, मामकी, पाण्डरा और तारा से सम्बद्ध हैं। इनका और भी दार्शनिक विस्तार है, जिसे तत्तत् ग्रन्थों में देखा जा सकता है[3]।

इसमें कोई सन्देह नहीं है कि ये सभी आन्तरिक हैं, क्योंकि आन्तरिक चक्रों से सम्बन्धित हैं। अनुमान किया जा सकता है कि ये बाह्य मुद्रा के आन्तरिक विकास हैं, जिसमें साधक की क्रमिक दृष्टि प्रधान है। म॰म॰ डॉ॰ गोपीनाथ कविराज का कथन है कि तांत्रिक बौद्ध जिसे मुद्रा कहते हैं, वह शक्ति की ही अभिव्यक्ति या बाह्य रूप है। " प्रज्ञा ही मुद्रा या नायिका है।" कर्ममुद्रा प्रारम्भिक है। कर्म-पद का वाच्य है—काय, वाक् तथा चित्त की चिन्तादि-रूप क्रिया। इस मुद्रा के अधिकार में क्षण के भेद से चार प्रकार के आनन्दों की अभिव्यक्ति होती है।" धर्ममुद्रा धर्म-धातु स्वरूप है। यह निष्प्रपञ्च, निर्विकल्प, अकृत्रिम, अनादि और करुणा-स्वभाव है। यह प्रवाहेण नित्य है, इसलिए सहजस्वभाव है। धर्ममुद्रा की स्थिति में अज्ञान या भ्रान्ति पूर्णतया निवृत्त हो जाती है। " महामुद्रा निःस्वभाव है और सभी प्रकार के आवरणों से वर्जित है। इस प्रकार से यह निर्वाण स्वरूप है।" यह पूर्ण निरालम्ब अवस्था है। इसका फल समयमुद्रा है।" इस अवस्था में जगत्-कल्याण के लिए स्वच्छ एवं विशिष्ट संभोग-काय तथा

---

1. बौ. का. सा. सा., पृ. 296.
2. वहीं, पृ. 190-191.
3. इं. तां. बु., पृ. 165; बौ. का. सा. सा., पृ. 192-193.

निर्माण-काय स्वभाव होकर वज्रधर के रूप में इसका स्फुरण होता है। इसी विश्व-कल्याणकारी रूप को तिब्बती बौद्ध हेरुक नाम देते हैं[1]।

इस विवरण से यह स्पष्ट है कि ये सभी आन्तरिक हैं और मानसिक अथवा चैतसिक अवस्थाविशेष से इनका सम्बन्ध है। इसमें कोई सन्देह नहीं कि ये भी आनन्द प्रदान करने वाली हैं।

हेवज्रतन्त्रटीका योगरत्नमाला के रचयिता कृष्णपाद ने अंगुलियों की मुद्राओं की भी व्याख्या की है। उन्होंने डोम्बी, नटी, चण्डाली, द्विजा, रजकी आदि मुद्राओं की विशेष अध्यात्म-परक व्याख्या भी की है[2]। हेवज्रतन्त्र में हाथ से बनी एक परमा मुद्रा का भी प्रयोग है, जिससे साधक मद्यपात्र गुरु को समर्पित करता है और पुनः उसे उसी मुद्रा से ग्रहण करता है[3]।

बौद्ध तंत्रों में प्राप्त मुद्रा के इस विवरण से यह स्पष्ट होता है कि तांत्रिक बौद्ध नारी शक्ति मुद्रा, अंगुलियों की मुद्रा, अलंकारगत मुद्रा, योगगत मुद्रा को स्वीकार करते हैं, जिनमें से बाह्य वीराचार साधना में और आन्तरिक अन्तस्साधना अथवा अनुत्तरसेक में स्वीकृत है। नारी शक्ति के रूप में मुद्रा की यह कल्पना, कम से कम मुद्रा शब्द से अभिहित करते हुए, बौद्ध तान्त्रिकों की अपनी विशिष्ट कल्पना है और साथ ही उनकी अपनी दार्शनिक चिन्तन से पुष्ट होने के कारण विशेष प्रभावशालिनी है।

बौद्ध चर्यापदों की रचना बौद्ध सिद्धों ने की है। वे सिद्ध भी थे, योगी भी और साथ ही शास्त्र के पण्डित भी। बौद्ध सिद्धों की नाड़ी–कल्पना त्रयात्मिका है, लगभग उसी प्रकार जिस प्रकार हिंदू तांत्रिक योग में। ललना, रसना और अवधूती में से अवधूती मध्यगा है और अद्वयसाधिका है। यह भी अन्तस्साधना की नायिका है। इसे भी मुद्रा, प्रज्ञास्वभावा, शक्ति, डोम्बी आदि कहा गया है। इसके भी अपरिशुद्धावधूतिका और परिशुद्धावधूतिका नाम के दो रूप चर्यापदों और उसकी टीकाओं में विवेचित हैं। प्राचीन बौद्ध प्रज्ञापारमिता का यह तांत्रिक अन्तस्साधनात्मक विकास है। अवधूती शब्द का अर्थ है अनादिभव-विकल्पों का अवधूनन करने वाली—" अनादिभवविकल्पं च धूत्वा प्रकृतिपरिशुद्धावधूतीरूपेण योगिन्योऽप्यहर्निशं जागरणं कुर्वन्ति"[4]।

कुक्कुरीपाद अपने चर्यापद में बहू के जागने का वर्णन करते हैं। यहाँ बहू से अवधूती को ही संकेतित किया गया है। भवविकल्पों का अवधूनन करने के कारण वह परिशुद्ध है। प्रज्ञाज्ञान से संपन्न होने के कारण यह परिशुद्धावधूतिका पञ्चस्कंधों का अभिसिंचन करती हुई, कामरूप अर्थात् महासुखचक्रस्थान को निर्विकल्प भाव से गमन करती है[5]। इतना ही नहीं, यह

1. भारतीय संस्कृति और साधना, प्रथम खण्ड, पृ. 535–536
2. हेवज्रतन्त्र II. iii. 62-63 की व्याख्या, हेवज्रतन्त्र, भाग 2, पृ. 145; बौ. का. सा. सा., पृ. 283.
3. हेवज्रतन्त्र II. iii. 3.18-19; II. vii. 12-13
4. चर्यागीतिकोष, चर्यापद सं. 2, टीका पृ. 6, 8
5. वहीं, पृ. 8

अवधूती नैरात्मा योगिनी या नैरामणिदारिका भी है। वह बोधिचित्तरूपा है, महामुद्रा है, काल-रहिता है[1]। वह भुसुकपाद की हरिणी है, क्योंकि वह षड्विषयों का, भवग्रहों का हरण करती है, खण्डन करती है। वही संधाभाषा के अनुसार ज्ञानमुद्रा है। वह भगवती है[2]। एक दूसरे स्थान पर विरूवापाद इस अवधूतिका को शुण्डिनी के रूप में कल्पित करते हुए उसको मध्यम साधना या अद्वय साधना का व्याख्यान करते हैं। वही बोधिचित्त को वारुणी अथवा सुखप्रमोद से बाँधती है।[3] अपरिशुद्धावधूतिका के रूप में वह शुक्र को नष्ट करती है, भवबन्धन में बाँधती है। इसीलिए कृष्णपाद उसे मार डालने की प्रतिज्ञा करते हैं। बत्तीस नाड़ियों में वह प्रधानतम है। वह शुक्रनाड़िका है। वह सहजयान की प्रमत्ताङ्गी डोम्बी नैरात्म्या है, जो नौका रूप होकर योगी को भवसमुद्र से पार कराती है। वही प्रज्ञोपायात्मिका महामुद्रा की सिद्धि प्राप्त कराती है[4]। उसे अन्य स्थलों पर योगिनी, नैरात्म्या, वज्रवनिता आदि भी कहा गया है[5]। कृष्णपाद की दृष्टि में वह डोम्बी है, प्रकृतिप्रभास्वर-प्रकृतिपरिशुद्धावधूतिका ज्ञानमुद्रा है, वायुरूपा है[6]। शबरपाद उसे ही गृहिणी, ज्ञानमुद्रा, नैरात्म्या, सहजसुन्दरी के रूप में ग्रहण करते हैं[7]।

ऊपर हम मुद्राषट्क का अलंकारों के रूप में वर्णन कर चुके हैं। तांत्रिक बौद्ध अपभ्रंश चर्यापदों में भी उन अलंकारों को मान्यता मिली है। शबरपाद अपनी मुद्रा शबरी के साथ कायपर्वतवन में कान आदि अनेक अंगों में कुण्डलादि पंच मुद्राओं को धारण कर क्रीड़ा करते हैं[8]। यहाँ मुद्रा के दोनों अर्थ स्पष्ट हैं। इसी मुद्रा को दारिका भी कहा गया है, क्योंकि यह क्लेशों का विदारण करती है—

"क्लेशान् दारयतीति दारिका नैरात्म्या। दारिकायाः प्रेयमिति क्रीडारसमनुपमं वर्धयित्वा। रजनो अन्धकारं प्रज्ञोपायविकल्पं नाशितं[9]।"

प्रकृतिस्वरूपा होने के कारण वह सदैव कृष्णपाद के द्वारा षोडशी शून्यता के रूप में ग्रहण की जाती है। भुसुकुपाद उसे अपनी गृहिणी चण्डाली के रूप में स्वीकार करते हैं। कृष्णपाद भी डोम्बी साधना में कापालिक की मुद्राओं को धारण करते[10] हैं।

---

1. चर्यागीतिकोष, चर्यापद सं. 4, टीका पृ. 14
2. वहीं, चर्यापद सं. 6, 7, 9, टीका पृ. 21, 24, 30, तथा आगे
3. वहीं, चर्यापद सं. 3, टीका पृ. 9–10
4. वहीं, चर्यापद सं. 10, 11, 14 तथा टीका, पृ. 35, 37, 39, 49, 50
5. वहीं, चर्यापद सं, 17, 18, तथा टीका, पृ० 60, 61, 62
6. वहीं, चर्यापद सं. 19, तथा टीका, पृ. 65-66
7. वहीं, चर्यापद सं. 28, तथा टीका, पृ. 92–94
8. वहीं, पृ. 94
9. चर्यागीतिकोष, बागची एवं शास्त्री, 1956, चर्यापद सं. 28 तथा टीका, पृ. 94
10. वहीं, पृ. 138, 159, 160; बौ० का० सा० सा०, पृ० 247–263

इस सम्पूर्ण विवेचन से कई निष्कर्ष निकाले जा सकते हैं।

प्रथम तो यह कि बौद्ध और हिन्दू तंत्रों में मुद्रा की परिभाषा के सम्बन्ध में कोई मतभेद नहीं है। दूसरे, मुद्रा का पक्वान्नगत अर्थ बौद्ध सिद्धों की अपभ्रंश रचनाओं में मुझे प्राप्त नहीं है। तीसरे, बौद्ध तंत्रों में अँगुलियों की विविध स्थितियों का रूप हिन्दू तंत्रों के समान ही मुद्रा के रूप में स्वीकृत है। चौथे, भावों की शरीरगत अंगों के माध्यम से अभिव्यक्ति बौद्ध तंत्र भी स्वीकार करते हैं। पाँचवें, बिन्दुसाधन के लिए विविध मुद्राओं का प्रयोग भी बौद्ध तंत्रों को स्वीकार है। छठें, हठयोगगत मुद्राएँ भी दोनों को स्वीकार हैं। सातवें, साधन को साधिका विशेष के रूप में मुद्रा की स्वीकृति बौद्ध तंत्रों की अपनी विशेषता है। यह मुद्रा वीराचारगत और दिव्याचारगत दोनों रूपों में केवल बौद्ध तंत्रों और चर्यापदों में ही प्राप्य है। शब्दांतर और भिन्न रूप में इसे हिन्दू तंत्रों में ढूँढ़ा जा सकता है। ●

## सन्दर्भ ग्रंथ सूची


1. एन इंट्रोडक्शन टु तांत्रिक बुद्धिज्म, डॉ० शशिभूषण दासगुप्त, कलकत्ता, 1950.
2. एन इंट्रोडक्शन टु बुद्धिस्ट एसोटेरिज्म, डॉ० विनयतोष भट्टाचार्य, आक्सफोर्ड, 1932.
3. कुलार्णवतंत्र, ( सं० ) सर जान वुडरफ तथा पंडित, पुनर्मुद्रित, मोतीलाल बनारसीदास, न्यू दिल्ली 1984.
4. गुह्यसमाजतंत्र, ( सं० ) विनयतोष भट्टाचार्य, ओरिएंटल इन्स्टिट्यूट, बड़ौदा, 1931.
5. चर्यागीतिकोष, ( सं० ) प्रबोधचंद्र बागची तथा शांतिभिक्षु शास्त्री, शांतिनिकेतन, 1956.
6. तांत्रिक साधना, एम० पी० पंडित, अनु० देवदत्त, भारतीय ज्ञानपीठ, 1964.
7. दि कापालिकज् एण्ड कालामुखज् – द टू लॉस्ट शैवाइट सेक्ट्स्, डेव्हिड एन्० लौरेंजेन, कैलिफोर्निया, 1972.
8. दि गाडस् ऑफ नार्दर्न बुद्धिज्म, एलिस गेट्टी, पुनर्मुद्रित, मुंशीराम मनोहर लाल, न्यू दिल्ली, 1978.
9. नाथ संप्रदाय, डॉ० हजारीप्रसाद द्विवेदी, हिन्दुस्तानी एकेडेमी, इलाहाबाद, 1950.
10. परशुरामकल्पसूत्र, ( सं० ) साकरलाल यज्ञेश्वर, ओरिएंटल इन्स्टिट्यूट, बड़ौदा, 1979.
11. बौद्ध कापालिक साधना और साहित्य, नागेन्द्रनाथ उपाध्याय, इलाहाबाद, 1983.
12. भारतीय संस्कृति और साधना, प्रथम खंड, गोपीनाथ कविराज, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना, द्वितीय संस्करण, 1977.
13. महानिर्वाणतंत्र, ( सं० ) आर्थर एवेलान, पुनर्मुद्रित, मोतीलाल बनारसीदास, न्यू दिल्ली, 1977.
14. मुद्राज् इन् जापान, ( सं० ) लोकेशचन्द्र और शारदा रानी, न्यू दिल्ली, 1978.
15. योगिनीतंत्र, ( सं० ) विश्वनारायण शास्त्री, भारतीय विद्या प्रकाशन, दिल्ली, 1982.
16. शारदातिलकतंत्र, ( सं० ) आर्थर एवेलान, पुनर्मुद्रित, मोतीलाल बनारसीदास, न्यू दिल्ली, 1982.
17. हेवज्रतंत्र, ( सं० ) डी० एल्० स्नेलग्रोव्ह, आक्सफोर्ड युनिवर्सिटी प्रेस, लंदन, 1959.


●

# शमक परम्परा

—वङ्छुग दोर्ज नेगी —

[ बौद्ध धर्म में अनेक साधना-विधियाँ हैं । कुछ तथागत बुद्ध से साक्षात् पारम्परित हैं, कुछ ज्ञानकाय द्वारा अनुगृहीत हैं, कुछ तथागतों द्वारा व्यक्तिविशेष को अधिष्ठित कर प्रकट हुई हैं । अतः वे सभी बौद्ध साधनाएँ कहलायेंगी, जो सभी संस्कृत धर्म अनित्य हैं, सभी आस्रव धर्म दुःख हैं, सभी धर्म स्वभाव-शून्य हैं, निर्वाण परम शान्त है— इन चार सिद्धान्तों का उल्लंघन न करती हों । इसी परिप्रेक्ष्य में यहाँ शमक परम्परा की साधनाविधि को रेखांकित किया जा रहा है । ]

इस परम्परा की साधना पद्धति का सूत्रपात आर्यदेव ने किया, लेकिन इसके प्रचार-प्रसार का श्रेय सर्वप्रथम दक्षिण भारत के वैदर्भ चरसिंह नामक प्रान्त में पैदा हुए नरसिंह[1] ( जे दमपा ग्यगर वा ) को मिलता है[2] । इन्होंने 54 से भी ज्यादा गुरुओं से शिक्षा प्राप्त की थी। ये पाँच बार तिब्बत गये थे। ये 1166 ई० से लेकर 1187 ई० ( 21 वर्ष ) तक तिब्बत में ही रहे। तिब्बत में इनके धर्म-प्रचार का मुख्य केन्द्र दीङ्री प्रान्त में रहा। मृत्यु के समय भी इन्होंने दीङ्रीवासियों को सम्बोधित करते हुए वसीयत के रूप में 100 श्लोकों में उपदेश किया, जो बहुत प्रेरणादायक है ।[3]

शमक परम्परा के दो आम्नाय हैं— 1. भारतीय शमक परम्परा और 2. भोटदेशीय योगिनी मचिग लबडोन परम्परा । प्रथम आर्यदेव और फदमपा ( जे दमपा ग्यगरवा ) से परम्परित है। द्वितीय परम्परा योगिनी मचिग से चली। इनके तिब्बत के लबछो नामक स्थान में पैदा होने से अपने क्षेत्र के नाम से इनका नाम लबछी का प्रदीप, अर्थात् मचिग लबडोन पड़ा । मचिग लबडोन ने 23 वर्ष की अवस्था में भारत के कोसल प्रदेश से तिब्बत पहुँचे आचार्य गुरुभद्र के साथ शादी की, जो बुद्धकपाल के साधक थे। *इनकी विस्तृत जीवनी छेदकधर्मचक्र विवृति नामक ग्रन्थ में उपलब्ध होती है[4] ।

## साधना विधि

शमक परम्परा का आधार ग्रन्थ प्रज्ञापारमिताहृदयसूत्र है। इसमें आये—"तस्माद् ज्ञातव्यः प्रज्ञापारमितायामुक्तो मन्त्रः, अनुत्तरमन्त्रः, असमसममन्त्रः, सर्वदुःखप्रशमनमन्त्रः"[5] ।

---

1. नीलग्रन्थ, पृ. 770, सं० लोकेशचन्द्र, 1976
2. वहीं, पृ० 770–773
3. तिब्बती संस्कृति विभाग, धर्मशाला से प्रकाशित ।
4. पृ० 9–81 तिब्बत हाउस, दिल्ली से प्रकाशित, 1974
5. महायानसूत्रसंग्रह, प्रथम भाग, पृ० 99. मिथिला विद्यापीठ, दरभंगा, 1961

प्रशमन शब्द को लेकर ही शमक परम्परा स्थापित हुई[1]। आर्यदेव ने प्रज्ञापारमिताहृदयसूत्र का आधार लेकर 50 श्लोकों में "आर्यप्रज्ञापारमितोपदेशनामकारिका"[2] की रचना कर शमक परम्परा का प्रचार-प्रसार किया। इसमें भावना विधि को स्पष्ट करते हुए कहा है कि चक्षु आदि इन्द्रियों को जबरदस्ती नहीं रोकना चाहिए। विषय ( वस्तुओं ) में प्रत्यक्ष प्रवृत्ति सदृश, आग्रह के बिना निर्विकल्प स्वरूप में स्थिर रहना चाहिये। अभिनिवेश, राग, द्वेष, क्रोध, आदि मारों का स्मृति और सम्प्रजन्य रूपी कुल्हाड़ी से छेदन करना चाहिये। प्रज्ञापारमिता की प्राप्ति बाहर नहीं होती, वह तो भावाभावरहित, निर्लक्षण, प्रकृतिप्रभास्वर स्वचित्त ही है। शून्य आकाश जितना व्याप्त है, उतना ही अपने चित्त को व्याप्त कर स्थित रखना चाहिये। स्वचित्त की वास्तविकता का बोध होने पर उसके तरंग रूपी राग-द्वेष आदि चैतसिक गुणों के प्रहाण की आवश्यकता नहीं रहती, वे स्वयं निरुद्ध हो जाते हैं, जैसे कि प्राण के नष्ट कर देने पर अन्य इन्द्रियों को एक-एक कर नष्ट करने की आवश्यकता नहीं रहती। नामसंगीति में भी कहा है—

त्रिदुःखदुःखशमनस्त्र्यन्तोऽनन्तस्त्रिमुक्तिगः ।
सर्वावरणनिर्मुक्त आकाशसमतां गतः ॥

तीनों दुःखों के नाश एवं शमन के लिए निरावरणगगन सदृश स्वचित्त में स्थित रहना चाहिये। स्वरूपतः सकल जगत् के आदितः अनुत्पन्न प्रभास्वर स्वरूप होने पर भी अज्ञानरूपी वायु से भ्रमित होकर सत्त्व दुःख भोगता है। अतः अज्ञानरूपी वायु के प्रवाह को प्रभास्वर में विलीन कर अद्वय तत्त्व में स्थित होना ही शमक भावना का तत्त्व है। योगिनी मचिग लबडोन ने कहा है कि शरीर को शवसदृश मान कर चित्त को निरावृत गगनसदृश रखने से ही तत्त्व का साक्षात्कार होता है।

शमक परम्परा में तत्त्व की साधना पारमितानय, मन्त्रनय ( वायुयोग ) और सहज इन तीनों पद्धतियों से की जाती है[3]। जिस प्रकार बोधिसत्त्वयानी बोधिचित्त पर ज्यादा बल देते हैं तथा उनकी सोचने की दृष्टि, व्यवहार आदि सभी बोधिचित्त से प्रेरित होते हैं, उसी प्रकार इस शमक परम्परा में भी नाम सदृश शमक एवं निर्द्वन्द्व, निर्विकल्प में स्थित होने पर जोर दिया जाता है। साधना अंग में ये छेदक पद्धति का अनुशीलन करते हैं। छेदक क्या है ? छेदक का अभिप्राय है—आत्मग्राह का भेदन, अर्थात् उसका परित्याग। आत्मग्राह ही भव का कारण है, क्योंकि अहम् ( मैं ) की धारणा के उत्पन्न होने पर अनायास उससे मेरा घर, मेरा परिवार आदि आग्रहों का विस्तार होता है। उनके लिये विभिन्न प्रकार के कर्मों को करता है और भवचक्र में

1. ज्ञेयकोश जि० 3, पृ० 407 तिब्बत से प्रकाशित, वर्ष 1982
2. छेदक धर्मचक्र ( ग्चोद् क्यी छोस् ब्स्कोर ) तिब्बत हाउस, दिल्ली, 1974, पृ० 1-9
3. साधना के सम्बन्ध में दमङ्ग ज़ोद ( उपदेश संग्रह ), जि० 9, पृ० 1-886, दिल्ली
देखें—चोद संग्रह, धर्मशाला, 1987

जकड़ता जाता है। इसके प्रतिपक्ष में जहाँ पारमितानय में युक्तियों के प्रयोग से निष्प्रपंच का प्रतिपादन किया जाता है, वहीं मन्त्रनय में स्थावर और जंगम का रूप हो बदल कर उत्पत्ति और निष्पन्नक्रम की भावना की जाती है।

शमक परम्परा में उभय पद्धतियों के अनुशीलन की विधि भी अपनाई जाती है। साथ ही साथ एक ओर अपने शरीर की त्वचा, स्वर्णद्वीप, हाथ-पैर आदि अंग, जम्बू आदि चार द्वीप[1] रुधिर, अष्ट गुणों से युक्त जल, मांस, अष्ट मांगलिक चिह्न, रीढ की हड्डी को सुमेरु पर्वत, दोनों चक्षुओं को सूर्य और चन्द्र रूप मानकर भावना द्वारा इन सभी को इष्टदेव के लिये समर्पित कर देते हैं। दूसरी ओर अनन्त भवचक्र की इस शृंखला में ऐसा कोई प्राणी बचा नहीं रहता, जो किसी न किसी योनि में अपना माता-पिता न बना हो। सबका हमारे ऊपर ऋण रहता है। उससे उऋण होने के लिये छेदक परम्परा का साधक चेतन शरीर से इस स्थूल शरीर को अलग कर प्राणियों की इच्छा के अनुरूप मांस, रुधिर आदि की आस्रव-अनास्रव द्रव्य में भावना कर प्राणियों को समर्पित करता है। छेदक परम्परा के साधकों का श्मशान, जलस्रोत आदि साधना स्थल रहता है। शरीर के प्रति अभिनिवेश के प्रहाण हेतु ये साधक श्मशान में जाकर अपने शरीर के मांस और रुधिर का पिण्ड के रूप में ध्यान कर भूत-प्रेत, पिशाच आदि को समर्पित करते हैं। सिद्ध मिला-रसपा छेदक परम्परा को स्पष्ट करते हुए कहते हैं कि श्मशान, एकान्त, जलस्रोत आदि में की गई साधना बाह्यच्छेदक है, अपने शरीर के अंग-प्रत्यंगों को प्राणियों को भोजन के रूप में भेंट कर देना आभ्यन्तरच्छेदक साधना है और आत्मग्राह का समूल नाश ही परमार्थच्छेदक साधना कहलाती है[2]।

शमक परम्परा कहती है कि शत्रु बाहर नहीं होता, अपना चित्त ही शत्रु है। अपने अन्दर विद्यमान राग, द्वेष, मोह, अभीष्ट आदि के प्रति अच्छे और बुरे की भावना ही मार है, अर्थात् अपने को खण्डित रूप में देखना ही मार है, विकृति है। उन्हीं सबका नाश करना एवं सबको पूर्ण रूप में देखना, तटस्थ भाव से सबको निर्द्वन्द्वात्मक और निर्विकल्पात्मक देखना ही सभी साधनाओं का लक्ष्य है, केन्द्रबिन्दु है। इस प्रकार शमक परम्परा भी इसी दृष्टि की ओर साधक को ले जाती है।

## उपसंहार

भौतिकवादी विचारकों को छोड़कर अन्य सभी धर्म और दर्शनों के विचारक यदि अपने-अपने दार्शनिक बवंडरों में न पड़कर तत्त्व को एक सामान्य रूप से देखें, तो अन्ततः सभी एक ही स्थिति में पहुँचते हैं। जैसे विज्ञानवादी विश्व को अपने चित्त का विस्तार मानकर उसे चित्तस्वरूप मानते हैं, क्या यही चित्त सृष्टिकर्ता नहीं हुआ ? माध्यमिक वस्तुतः सभी तत्त्वों

1. सार्धं त्रियोजनं त्वेकं प्राग्विदेहो ...... कुरुः समः ॥ अभि० को. 3, 54-55

2. गुर बुम, पृ. 308, तिब्बत से प्रकाशित, 1981

की एकता स्वीकारते हैं, क्या वही तत्त्व सृष्टि का आधार नहीं हो सकता ? वज्रयान में तो स्वकाय ही सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड है, 24 पीठस्थान और दस भूमियों की व्यवस्था भी इसी काय में रहती है, जो स्वयं ही सृष्टि का कारण बन जाता है। ईश्वरवादी हिन्दु हो या ईसाई, मुस्लिम हो या ताओ, सभी इसी प्रभास्वर चित्त को, जो चतुष्कोटिविनिर्मुक्त निष्प्रपंच तत्त्व है, भिन्न-भिन्न नाम देकर इसी तत्त्व की व्याख्या अपने-अपने ढंग से करते हैं। चित्तशम की अवस्था में इनमें कोई भेद नहीं हो सकता। इसी लिये हम देखते हैं कि सभी धर्मों में सिद्ध महापुरुष उपलब्ध होते हैं। अभिसमयालंकार में मैत्रेयनाथ ने कहा है—

नापनेयमतः किञ्चित् प्रक्षेप्तव्यं न किञ्चन।
द्रष्टव्यं भूततो भूतं भूतदर्शी विमुच्यते ॥ ( 5 21 )

अर्थात् हर व्यक्ति अपनी-अपनी योग्यता और परिश्रम से प्राप्त विभिन्न कर्तव्यों को निभाते हुए व्यवहार में, आचरण में और एकान्त ध्यान के क्षेत्र में इसी श्लोक के अर्थ का अनुसरण करे, तो व्यक्ति सुखी बन सकता है। व्यक्ति सुखी हो तो समाज, राष्ट्र और विश्व सुखी बन सकता है। भविष्य वर्तमान का परिणाम होता है। वर्तमान सही है, तो भविष्य भी सही ही होगा, इसमें सन्देह नहीं। यदि यह जीवन सुखमय है और इसका क्रम सुखमय बना रहे, तो इसके आगे निर्वाण की भी क्या आवश्यकता है।

अतः आवश्यकता इस बात की है कि जो असीम, अखण्ड, अगोचर तत्त्व है, उसे सीमित, खण्डित और अपनी बुद्धि ( द्वैत ) का विषय न बनावे और न ही इसे बाह्य व्यवस्था देकर खण्डित करे। अद्वय, अखण्ड भावना से ही वास्तविक दर्शन एवं तत्त्व को जाना जा सकता है, अन्यथा नहीं।



# सस्क्या सम्प्रदाय की परम्परा : दर्शन एवं साधना

—टशी सम्फेल—

[ भोट देश के प्रमुख चार बौद्ध सम्प्रदायों की परम्परा, दर्शन एवं साधना विषय पर प्रकाश डालने के क्रम में 12वें अंक में रि्ञङ्मा तथा 13-15 अंकों में कार्ग्युद सम्प्रदाय की परम्परा, दर्शन एवं साधना पर प्रकाश डाला गया था। इसी क्रम में प्रस्तुत अंक में सस्क्या सम्प्रदाय की परम्परा, दर्शन एवं साधना विषय पर संक्षेप में प्रकाश डाला जा रहा है। ]

## सस्क्या सम्प्रदाय

यह परम्परा भोट देश की वर्तमान चार बौद्ध परम्पराओं में से एक है। इस परम्परा का सूत्रपात खोन गोत्र के विद्वान् आचार्य खोन कोन्छोग-ग्यलपो ( 1034-1102 ) ने तिब्बत के ग्चङ् प्रदेश में 1073 ई० में सस्क्या ( =पाण्डु भूमि ) स्थान पर एक विहार की स्थापना कर किया। इनके द्वारा प्रवर्तित एवं बाद के सस्क्या गोङ्-म लोगों द्वारा संवर्धित इस परम्परा का स्थान के नाम पर सस्क्या-प ऐसा नामकरण हुआ। इस स्थान पर विहार की स्थापना होने की भविष्यवाणी तथागत द्वारा मञ्जुश्रीमूलकल्प में की गई थी[1]। गुरु पद्मसम्भव ने भी इस स्थान से बौद्ध धर्म का प्रचार-प्रसार होने के लक्षण देख इसकी चारों ओर चार स्तूपों का निर्माण करा कर भविष्य में यहाँ व्यक्ति विशेष के आने का व्याकरण मखऽ-ऽग्रो स्ञन्-र्ग्युद नामक ग्रन्थ में किया था[2]। बाद में अतिश ( =दोपंकर श्रीज्ञान ) ने भी तिब्बत जाते

1. मञ्जुश्रीमूलकल्प का यह वचन देखिये—

   दे-नस्-यिगे-स-दङ्-क ।
   दङ्-पो-दग्-तु-ब्र्जोद्-प-दङ् ॥

   चो-ग्यंद्-ठि-रिन्पोछे विरचित द्पल्-ल्दन्-सस्क्या-यि-छोस्-ऽब्युङ्-म्दोर्-ब्स्दुस्,धर्मशाला, हि.प्र. से सन् 1969 में प्रकाशित पत्र सं० 3 पर उद्धृत।

2. कुन्-द्गऽ-स्ञिङ्-पो-सस्क्या-लो-च-दङ् ।
   ब्सोद्-नम्स्-च्े-मो-ग्रग्स्-प-र्ग्यल्-म्छन्-जेस् ।
   रिग्स्-ग्सुम्-म्गोन्-पोहि-स्प्रुल्-प-ग्चङ्-दु-ऽब्युङ् । जेस् दङ्
   सस्क्या- लो-च-कुन्-द्गऽ-यि-मिङ् ।
   ऽफग्स्-पहि-मिङ्-चन्-ग्ञिस् ऽब्युङ्-नस् ।
   बोद्-खम्स्-सेम्स्-चन्-ब्दे-ल-फन् ।
   सङ्स्-ग्र्यस्-ब्स्तन्-प-ल्ङ-ब्चु-ऽज़िन् ।
   ऽजम्-पहि-द्ब्यङ्स्-क्यि-स्प्रुल्-प-यिन् ।

   ए हिस्ट्री ऑफ बुद्धिज्म एण्ड सस्क्या सेक्ट ऑफ टिबेटन बुद्धिज्म, द्गे-ब्शेस्-थुग्स् जें-द्वङ्-फ्युग् कृत, सन् 1980. पृ. 106 में उद्धृत।

समग्र उस स्थान पर एक 'ह्रीः', सात 'धीः' तथा एक 'हूँ' बीजाक्षर को देख भविष्य में वहाँ एक अवलोकितेश्वर, सात मञ्जुश्री और एक वज्रपाणि के निर्माणकायिक ( अवतार ) के प्रकट होने का लक्षण बताया था। इन्हीं लक्षणों के आधार पर बाद में अनेक विद्वानों एवं सिद्ध पुरुषों ने प्रकट होकर इस परम्परा को आगे बढ़ाया, जिनमें "सस्क्या-गोङ्-म-ल्ङ" अर्थात् सस्क्या के पाँच उत्तर गुरु सर्वप्रसिद्ध हैं। उनका संक्षिप्त परिचय इस प्रकार है—

1. **कुन्-दगह्-स्निङ्पो**—कुन्-दगह्-स्निङ्पो (1092–1158 ई०) का जन्म सस्क्या विहार के प्रथम संस्थापक खोन् कोन्छोग-ग्यलपो और माता मच्चिग-जङ्मा ( ཞང་མ ) के यहाँ हुआ। 11 वर्ष की अवस्था तक इन्होंने अपने पिता के सान्निध्य में अध्ययन किया। पिता के देहान्त के बाद जब वह 12 वर्ष के हो गये, तब उन्होंने लामा बरिवा को अपना गुरु बनाया। बरिवा ने अध्ययन के लिये प्रेरित करते हुए उन्हें प्रज्ञावर्धन के लिये मञ्जुश्री की साधना करने की सलाह दी। तदनुसार वह सस्क्या ब्लब्रङ् ( लामा निवास ) के पूर्वी केन्द्र में, जो वर्तमान में साधनागृह मञ्जुश्री कन्दर ( डुब-खङ्-जम्पल-डग-खुङ् ) के नाम से जाना जाता है, छः महोने निरन्तर साधना करते रहे। एक दिन उन्हें अपने सामने प्रकाशपुंज के मध्य मञ्जुश्री का प्रत्यक्ष दर्शन हुआ। उनके ( मञ्जुश्री ) दायें-बायें दोनों ओर अन्य दो बोधिसत्त्व भी बैठे हुए थे। तब आर्य-मञ्जुश्री ने अपने श्रीमुख से कहा—हे कुलपुत्र—1. ( जो ) इह जीवन के प्रति आसक्त है, ( वह ) धार्मिक नहीं है। 2. ( जो ) भव के प्रति आसक्त है, (वह) निर्याण ( =निर्वाण का इच्छुक ) नहीं है। 3. (जो) स्वार्थ के प्रति आसक्त है, (वह) बोधिसत्त्व नहीं है। 4. (जिसमें निमित्त का) उद्ग्रहण होता है, वह दर्शन ( सम्यग् दृष्टि ) नहीं है[1]। ( यही चार बातें कहकर वह अन्तर्धान हो गये )। बालक ने आर्य की इस देशना के अर्थों पर विचार किया, तो पारमिता मार्ग के समस्त ( कृत्यों तथा ) अनुष्ठानों को ( इन्हीं ) चार 'निरासक्त बुद्धि' ( =चित्त ) के अभ्यास में संगृहीत होते देखा। ( तब उनके मन में ) सब प्रकार के धर्मों के प्रति एक विशिष्ट ( प्रकार का ) निश्चय उत्पन्न हुआ[2]। इस प्रकार यद्यपि वह सर्वविद्या सम्पन्न हो गये थे, फिर भी लौकिक दृष्टि को ध्यान में रखकर इन्होंने डङ्ती-दरमा-ञिङ्पो से अभिधर्म, ख्युङ्-रिन्छेन्-टग्स् और बारि-लोचावा-लङ्छेर से माध्यमिक और प्रमाण, नम-खहुपा से गुह्यसमाज आदि, ग्यिछुवा-डला-बर से हेवज्र, नेपाली पण्डित पद्मश्री और ज्ञानवज्र, क्युरा अक्यब् तथा भारतीय योगी भोट राहुल और जङ्-गोन्पा-व आदि गुरुओं से व्याकरण सहित अनेक सूत्र एवं तन्त्र ग्रन्थों का गम्भीर अध्ययन किया।

---

1. छे-ऽदि-ल-जेन्-न-छोस्-प-मिन् ।
ऽखोर्-ब-ल-जेन्-न-ङेस्-ऽब्युङ्-मिन् ।
ब्दग्-दोन्-ल-जेन्-न-ब्यङ्-सेम्स्-मिन् ।
ऽजिन्-प-ब्युङ्-न-ल्त-ब-मिन् ॥

2. सँतोस हस्तग्राह्य, सम्पादक एवं व्याख्याकार आचार्य सेम्पा दोर्जे, सारनाथ सन् 1993, पृ० 198

विशेष कर महागुरु डोगमी के हृदयपुत्र खरछुङ्वा के प्रमुख शिष्य जङ्-गोन्पावा से चार वर्ष तक सम्पूर्ण मार्ग-फल ( लम्-ऽब्रस् म-लुस्-प ) का अवदान प्राप्त किया। अवदान समाप्ति के बाद आगम प्रदान करते समय गुरु ने इन्हें इन उपदेशों को अठारह वर्ष तक अन्य किसी को भी प्रदान करना तो दूर की बात, नाम तक बताने से मना किया और अठारह वर्ष के बाद कुछ भी करें, इन्हें इस अवदान का अधिकारी अधिष्ठित किया। गुरु ने इन्हें यह भी व्याकरण किया कि यदि तुम साधना करोगे, तो इसी जीवन में महामुद्रा की परम सिद्धि प्राप्त होगी और अगर व्याख्यान ( ऽन्-ब्शद् ) करोगे तो असंख्य विनेय जनों का हित होगा। 18 वर्ष तक अवदानों के भूल जाने की आशंका से महीने में एक बार सम्पूर्ण अवदानों को व्याख्यान कर रहा हूँ, ऐसी भावना करने तथा वज्रपद ( र्दोर्जे-छिग्-र्कङ् ) का छः सात बार पाठ करते रहने को गुरु के समक्ष प्रतिज्ञा कर आये। इस प्रकार कुन् दगऽ-स्ञिङ्पो के जीवन के पूर्वार्ध तक यह अवदान ( लम्-ऽब्रस् ) लेखबद्ध न होकर मात्र श्रुतिपरम्परा के रूप में विद्यमान रहा।

गुरु जङ्-गोन्पावा द्वारा निषिद्ध अठारह वर्ष की अवधि पूर्ण होने पर प्रथम प्रवचन 50 वर्ष की अवस्था में खम्पा-असेङ् के निवेदन पर किया, जिसको लेखबद्ध करने से बाद में असेङ्-म के नाम से प्रख्यात हुआ। इसके बाद क्रमशः विभिन्न विनेय जनों के लिये स्ग-थेङ्-म, जु-चस्-म, युम्-दोन्-म और स्रस्-दोन्-म आदि 11 वार्त्तिकों की रचना हुई। सस्क्या पीठ में मार्ग-फल ( लम्-ऽब्रस् ) का उपदेश किया। गुङ्-थङ् में महागुरु मल से संवर घण्टापाद ( ब्दे-म्छोग्-द्रिल्-बु-प ) से संबद्ध धर्म विषयों को प्राप्त किया।

एक बार खम्पा-र्दोग्यल नामक भक्त को उन्होंने अपने पैरों के तल पर हेवज्र और चक्रसंवर का मण्डल प्रदर्शित किया और अन्यों को हथेली पर आँख का प्रदर्शन कर स्वयं को अवलोकितेश्वर सिद्ध किया। इस प्रकार इन्होंने एक विद्वान् और साधक के रूप में आजीवन त्रिसंवरों का पालन करते हुए मैत्री और करुणा से हृदय को संजोये प्राणिमात्र के हित में 20 वर्ष से 67 वर्ष की अवस्था तक सस्क्या महाविहार के पीठाधिकारी का उत्तरदायित्व 48 वर्षों तक निभाया। इनकी रचनाओं में विभिन्न विनेयजनों के लिये भाषित वज्रपद ( र्दोर्जे-छिग्-र्कङ् ) के असेङ्-म आदि 11 वार्त्तिकों के अतिरिक्त अन्य दो ग्रन्थ भी उपलब्ध होते हैं। इनके शिष्यों में तीन श्रेष्ठलब्ध ( म्छोग्-थोब्-प-ग्सुम् ), सात क्षान्तिलब्ध ( सोद्-प-थोब्-प-ब्दुन् ), अस्सी महामति ( र्तोग्-ल्दन्-ब्र्ग्यद्-चु ) आदि अनेक विद्वान् एवं सिद्ध पुरुष हुए, जिनका कल्याण करते हुए 67 वर्ष की अवस्था में ( 1158 ई० ) वे निर्वाण को प्राप्त हुए।

2. **सोदनम चे मो** (1142-1182. ई०)—ये पिता स-छेन्-कुन्गा-ञिङ्पो और माता मचिग ओदङ्रोन के तीन[1] पुत्रों में बड़े थे। कहा जाता है कि उस समय वज्रासन के द्वार पर डाकिनियों

---

1. द्गे-ब्शेस्-थुप्स-र्जे-द्बङ्-फ्युग् विरचित ए हिस्ट्री ऑफ बुद्धिज्म एण्ड सस्क्या-प सैक्ट ऑफ टिबेटन बुद्धिज्म-1980, पृ० 109 में इनके चार पुत्रों का नाम आया है।

का पत्र गिरा, जिसमें लिखा था कि मञ्जुश्री का निर्माणकायिक उपाध्याय सोदनम्-चे्मो जो सर्ववज्रयानेश्वर है, का जन्म सस्क्या में हुआ है। तदनुसार इस अद्वितीय महापुरुष का जन्म हुआ[1]। जन्म लेते ही ये संस्कृत भाषा में—"मैं बालचर्या से अतिक्रान्त हूँ", अर्थात् अन्यों में मैं उत्तम हूँ, ऐसा दो बार कहते हुए सदा वज्रपर्यङ्क आसन में बैठ कर लोगों को चकित कर देते थे। तीन वर्ष की छोटी अवस्था में उन्हें मञ्जुश्री, हेवज्र और तारा आदि के दर्शन हुए। इन्हें अपने पूर्वजन्मों में स्वयं का निरन्तर भारत में अजयचन्द्र ( मि-थुब्-ल्ज-व ) आदि 11 पण्डितों के रूप में जन्म लेकर लोक कल्याण करने का पूर्वस्मरण हो आया।

प्रारम्भ में इन्होंने अपने पिता से ही अध्ययन किया। 1158 ई० में पिता के देहावसान के बाद कम उम्र में ही सस्क्या महाविहार के पीठाधिकारी का भार अपने ऊपर लिया[2]। बाद में 17 वर्ष की उम्र में इन्होंने पीठाधिकारी का भार अपने छोटे भाई ड्पा-ग्यलछन् को, जो उस समय केवल १३ वर्ष का ही था, सौंप कर स्वयं 'सङ्-फु-नेउ-थोग्' विहार के अधिपति छ-प-छोस्-क्यि-सेङ्गे ( 1099-1169 ई० ) के पास जाकर 11 वर्ष तक गहन अध्ययन किया। परिणामस्वरूप सभी सूत्र-तन्त्र ग्रन्थों में, विशेष कर प्रमाण शास्त्र में वह अन्यतम विद्वान् सिद्ध हुए। आचार्य छ-प के बहुत से शिष्यों में चार हृदयपुत्र के श्रेष्ठ के रूप में इन्होंने प्रसिद्धि पाई। 26 वर्ष की अवस्था में इन्होंने छोस्-ल-जुग्-पहि-स्गो ( धर्मप्रवेश द्वार ) नामक शास्त्र की रचना की। अट्ठाईस वर्ष की अवस्था में जब वह मार्ग-फल ( लम्-ऽब्रस ) के दर्शन विषय पर उपदेश कर रहे थे, उस समय एक बार भक्तों ने उन्हें विभिन्न रूपों में, अर्थात् किसी ने मञ्जुश्री के रूप में, किसी ने सिद्ध विरूपा के रूप में और किसी ने अवलोकितेश्वर के रूप में देखा तथा आश्चर्यचकित और श्रद्धावनत हो गए। इस प्रकार विभिन्न रूपों में सूत्र-तन्त्र के उदार एवं गम्भीर उपदेशों से असंख्य विनेयजनों को सन्मार्ग पर लगाकर ४१ वर्ष की अल्प अवस्था में ही वे परिनिर्वाण को प्राप्त हुए। अपने जीवन काल में इन्होंने विभिन्न विषयों पर अनेक शास्त्रों की रचना की, जो वर्तमान में तीन जिल्दों में उपलब्ध होते हैं।

3. **ड्पा ग्यलछन् ( कीर्तिध्वज )** (1147–1216 ई०)—जब पिता कुन्गा ञिङ्पो 56 वर्ष के थे, तब इनका जन्म हुआ। ये स-छेन-सोदनम्-चे्मो के अनुज हैं। बचपन से ही ध्यान भावना की ओर इनका झुकाव था। इसीलिये आठ वर्ष की अवस्था में चङ्सेम-दावा-ग्यलछन् से उपासक की दीक्षा प्राप्तकर अत्यन्त निष्ठापूर्वक शील का पालन किया। 11 वर्ष की अवस्था में इन्होंने अपने गुरुजन तथा विद्वन्मण्डली के मध्य स्वयं को सूत्र एवं तन्त्र शास्त्रों में निष्णात होने का

1. बोद्-ल्जोङ्स्-नङ्-ब्स्तन्, भाग–2, 1988, पत्र सं० 7.

2. द्गे-ब्शेस्-थुग्स-र्जे-द्बङ्-फ्युग् विरचित ए हिस्ट्री ऑफ बुद्धिज्म एण्ड सस्क्या-प सेक्ट ऑफ टिबेटन बुद्धिज्म- 1980, पृ० 132 में इनके द्वारा 13 वर्ष तक पीठाधिकारी का भार सम्हालने का विवरण मिलता है।

परिचय दिया। तभी इन्हें लोडोस्-छेन्पो, अर्थात् महामति नाम से विभूषित किया गया। जब ये 12 वर्ष के ही थे कि इनके पिता का स्वर्गवास हो गया। उनके चित्तसन्तति की सुगति के लिये पूजा करते समय लोगों के निवेदन पर जब इन्होंने हेवज्र पर प्रवचन किया, तो इतने गम्भीर विषय पर सुस्पष्ट व्याख्या कर सकने की सामर्थ्य को देख मुक्तकण्ठ से लोग उनकी प्रशंसा करने लगे। 13 वर्ष की अवस्था में अपने अग्रज सोदनम्-च्मो की आज्ञा के अनुसार सस्क्या महाविहार के पीठाधिकारी का भार सम्भाला और 70 वर्ष की अवस्था को प्राप्त होने तक इस उत्तरदायित्व को भली-भाँति निभाया।

कश्मीरी पण्डित शाक्यश्री ने इन्हें गुह्यसमाज मण्डल के रूप में देखा था। इस लिये उन्होंने "यह तो साक्षात् महावज्रधर गुह्यसमाज है" ऐसा कह कर उनकी प्रशंसा की। वे मञ्जुश्रीनामसंगीति का पाठ करते थे, तो एक दिन स्वप्न में मञ्जुश्री उनके सामने प्रकट हुए और कहा कि मैं तुम्हारे सात जन्मों तक का इष्टदेव रहूँगा। इसके बाद उन्होंने नामसंगीति के पाठ का लाभ बताया, जिसको पूर्ण रूप से इन्होंने हृदयंगम किया। ङ्पा-ग्यलछ्न जब 56 वर्ष को अवस्था में ञेमो-च्ह्ला-गोन् नामक बिहार में थे, तब स-छेन् कुन्गा-ञिङ्पो ने ज्ञानकाय में प्रकट होकर उन्हें बताया कि हे पुत्र! मेरे द्वारा जितने भी उपदेश किये गये हैं, वे सब संक्षेप में इस प्रकार हैं—"[1]बोधिचित्त स्वरूप निज चित्त को (मध्यमा नाड़ी के सिरे पर) प्लुत अक्षर धर्मधातु-आसन में स्थित कर ललना और रसना से कार्मिक वायु को मध्यमा में प्रवेश कराना चाहिये, जिससे चण्डाली प्रज्वलित होने से उष्णीष पर स्थित हं अक्षर स्वरूप से बोधिचित्त का स्राव होगा और कार्मिक वायु के ज्ञानात्मक पाँच रश्मियों में परिवर्तित होने से पाँच भूतों पर आधिपत्य की प्राप्ति होगी, अर्थात् पाँच भूतों के पाँच ज्ञानों में प्रकट होने से परम पद की प्राप्ति होगी। यही संक्षेप में मार्ग-फल का सार है"। इस प्रकार उन्होंने मार्ग-फल के अति समीप की परम्परा (शिन्तु-ञे-र्ग्युद्) को प्राप्त किया। इन्होंने ऊर्च्-ञिङ्मे-चुग्लग्-खङ् आदि अनेक विहारों की स्थापना की तथा स्वर्ण से कन्ग्युर भी लिखवाया। उन्हें जो भी दान-दक्षिणा मिलती, सब गरीबों में बाँट देते थे। इसलिये मृत्यु के समय उनके पास मात्र पहने हुए वस्त्र के अतिरिक्त कुछ भी नहीं था। इनके द्वारा रचित ग्रन्थ चार जिल्दों में उपलब्ध होते हैं।

---

1. ब्यङ्-छुब्-सेम्स्-क्यि-ब्दग्-ञिद्-द्ङोस्।
दङ्-पो-छोस्-ञिद्-ग्दन्-दु-ब्य।
ऽब्युङ्-व-र्लुङ्-ल-स्बर्-ऽज़िन्-ब्य।
ग्तुम्-मोहि-मे-ब्रोद्-रब्-तु-ब्स्क्येद्।
ब्यङ्-सेम्स-छु-र्ग्युन्-द्बु-मर्-ग्जुग्।
स-सोग्स् ऽब्युङ्-ब-द्बङ्-दु-स्दुद्।
येशेस्-ल्ङ-नी-म्ङोन्-ग्युर्-नस्।
ऽछी-ब-मेद्-पहि-ग्नस्-थोब्-बो।
बोद्-ल्जोङ्स-नङ्-ब्स्तन्-भाग–2, 1988, पत्र सं०–11

**4. सस्क्या पण्डित** ( 1182-1251 ई० )—ये कुन्गा-ञिङ्पो के सबसे छोटे पुत्र पलछेन्-ओद्-पो ( महाश्री प्रभावान् ) जो सस्क्या सम्प्रदाय के एक मर्मज्ञ विद्वान् और भिषक् (वैद्य) थे, के यहाँ 1182 ई० में पैदा हुए। इनकी माता का नाम गरफुमा-ञिठिचम् था। इनके गर्भधारण करने से पूर्व माता ञिठिचम् ने स्वप्न देखा था कि आभूषणों से अलंकृत नागों का राजा आकर उनसे शरण माँग रहा है। तब से उनके शरीर में सुखद आनन्द की लहर दौड़ने लगी और बाद में अनेक शुभ लक्षणों के साथ इनका जन्म हुआ। बचपन में घुटने के सहारे चलने योग्य होते ही ये जमीन पर देवनागरी और रञ्जना लिपि लिखते और अपने ही से मिटा देते थे, ताकि कोई उस पर पाँव न रखें। इतना ही नहीं, वे अपनी तुतली बोली में संस्कृत भी बोल लेते थे। प्रारम्भ में इनका नाम श्रीसिद्धार्थ[1] था। बाद में डग्पा-ग्यलछ्न से उपासक की दीक्षा ली और कुन्गा-ग्यलछ्न ( आनन्दध्वज ) ऐसा नाम रखा। [2]जब यह 18 वर्ष के थे, स्वप्न में वसुबन्धु ने प्रकट होकर अभिधर्मकोश भाषित किया, जो नींद खुलने पर भी उन्हें पूर्ण याद था और एक बार पूर्वी भारत में आचार्य दिङ्नाग के पीठ ( ཀྲིཤ ) पर पहुँचकर प्रमाण आदि अनेक ग्रन्थों का ताला ग्रहण करने का आभास हुआ, जिससे उन्हें प्रमाण शास्त्र का ज्ञान सुगमता से हो गया।

इस प्रकार बाल्यकाल में ही ये तन्त्र सहित अनेक विद्याओं के मर्मज्ञ विद्वान् पण्डित ही नहीं, साधक भी बने। इनकी कीर्ति सुनकर दक्षिण भारत के तत्कालीन प्रकाण्ड विद्वान् हरिनन्द ( स्फोग्-ब्येद्-द्गऽ-वो ) आदि 6 तैर्थिक इनसे शास्त्रार्थ करने तिब्बत गये और नेपाल की सीमा मङ्युल-क्यिद्-डोङ् के फग्पा-वति-ज़ङ्पो नामक विहार में इनका शास्त्रार्थ हुआ, जिसमें कुन्गा-ग्यलछ्न ने प्रतिपक्षियों को हरा दिया और उनकी जटा को काट कर तिब्बत ले गये, जो आज भी सस्क्या विहार के सबसे ऊपर ञिङ्मा मन्दिर में रखी हुई है, ऐसा कहा जाता है। तभी से इन्हें पण्डित अलंकार से विभूषित किया गया। जब ये 23 वर्ष के थे, काश्मीर से पण्डित शाक्य-श्रीभद्र[3] तिब्बत गये, उनसे तथा उनके शिष्य[4] संघश्री,[5] सुगतश्री और दानशील आदि से

1. छल्-प-कुन्-द्गऽ-र्दो-र्जे विरचित देब्-थेर्-द्मर्-पो, पेचीन संस्करण, सन् 1981, पृ० 205
2. बोद्-ल्जोङ्स-नङ्-ब्स्तन्, भाग-2, तिब्बत से प्रकाशित, सन् 1988, पृ० 13
3. शाक्य श्रीभद्र – ये काश्मीर के एक प्रसिद्ध बौद्ध विद्वान् थे। इनका जन्म 1127 ई० में हुआ था। पिता का नाम श्रीसमकाय था। इनका ग्राम प्रहसपुर था, जो आजकल के सुमबुल गाँव के आस-पास था। बचपन में इनका नाम यशोधर था। ये आचार्य वसुबन्धु की तरह प्रकाण्ड विद्वान् थे। ठोफु लोचावा-छुल्ठिम-पलबर, उन्हें विक्रमशील महाविहार से भोट देश ले गये थे—टशी रब्ग्यस् द्वारा विरचित 'ए हिस्ट्री ऑफ लदाख' दिल्ली संस्करण 1984, पृ. 97
4. थु-ब्क्वन्-ग्रुब्-म्थऽ, ड्रेपुङ् लोसेलिङ् संस्करण–1992, पृ. 180
5. आचार्य संघश्री—नेपाल के एक प्रसिद्ध पण्डित थे। कुन्-द्गऽ-ग्यंल्-म्छन् ने इनसे कलापव्याकरण, चान्द्रव्याकरण, कुमारसंभव और काव्यादर्श आदि शास्त्रों का अध्ययन किया था। गोरम्पा-सोदनम-सेंगे संग्रह, जिल्द 9, जोंगसर इन्स्टीच्युट-बीर, हि. प्र. संस्करण–1985 पृ. 29

इन्होंने दस विद्याओं, अर्थात् शब्द विद्या और प्रमाण आदि पाँच महाविद्या, काव्य, अमरकोष, छन्द आदि पाँच लघु विद्याओं का सम्यक् रूप से अध्ययन किया। 27 वर्ष की उम्र में शाक्य श्रीभद्र से भिक्षु उपसम्पदा की दीक्षा ली। तब से नाम के आगे आचार्य के नाम के कुछ अंशों को जोड़ कर यह सस्क्या पण्डित कुन्गा-ग्यलछन्-पल-ज़ङ्पो के नाम से प्रसिद्ध हुए।

63 वर्ष की अवस्था में मंगोल ( होर ) राजा गोदन् के आमन्त्रण पर वहाँ जाकर राजा को कुष्ठ रोग से मुक्त किया। राजा ने इनकी अभिज्ञा परीक्षण के लिये माया प्रासाद का निर्माण कराकर रखा, तो इन्होंने सुप्रतिष्ठित अधिष्ठान द्वारा उसे वास्तविक प्रासाद में परिणत कर दिया। जिससे राजा आश्चर्यचकित और श्रद्धावनत हो गया। इस प्रकार सस्क्या पण्डित ने विभिन्न विनेयजनों को उनके गोत्र, आशय और अध्याशय के अनुरूप अनेक उपायों से धर्मोपदेश कर तृप्त किया। ये सम्पूर्ण तिब्बत में ज्ञान और कार्य कुशलता के लिये प्रख्यात हुए। इन्होंने अनेक शास्त्रों का संस्कृत से तिब्बती भाषा में अनुवाद भी किया, जिनमें आर्यगुह्यमणितिलक नाम सूत्र, आर्यवज्रपातालनाम तन्त्रराज आदि प्रमुख है, जो हमें तिब्बती तन्ग्युर में देखने को मिलते हैं[1]। इन्होंने नीतिशास्त्र, प्रमाणशास्त्र, शब्दविद्या और अध्यात्मविद्या पर अनेक ग्रन्थ लिखे, जो तीन जिल्दों में उपलब्ध होते हैं। इस प्रकार सर्वजगत् के हित में सतत प्रयत्नशील रहने के बाद 70 वर्ष की अवस्था में 1251 ई० में निर्वाण को प्राप्त हो गये।

इनके शिष्यों में मुख्यतः तीन अवबोध परम्परा धारक ( र्तोग्-पहि-र्ग्युद्-ऽज़िन्-ग्सुम् ), दो उपदेश परम्परा धारक ( मन्-ङग्-गि-र्ग्युद्-ऽज़िन्-ग्ञिस् ), तीन भाष्य परम्परा धारक ( ब्शद्-पहि-र्ग्युद्-ऽज़िन्-ग्सुम् ), चार महा अनुवादक ( लो-च्-छेन्पो-ब्ज़ि ), चार गुप्त योगी ( स्बस्-पहि-र्नल्-ऽब्योर्-ब्ज़ि ) और साधना परम्परा धारी ग्यल्-वा यङ्-गोन्पा आदि अनेक शिष्य-प्रशिष्य प्रसिद्ध हुए तथा इन सबने शासन की उन्नति में श्रीवृद्धि की। इनके सम्बन्ध में विस्तृत जानकारी छोम्-ग्यल-फग्पा विरचित सस्क्या-पण्-छेन् नम्-थर्, लोपा-खन्छेन रिन्छेन-पल कृत सस्क्या पण्डित छेन्-पो-हि नम्-थर् तथा ङग्वङ्-कुन्गा-सोदनम् विरचित सस्क्याहि-दुङ्-रब्-रिन्छेन्-पङ्ज़ोद आदि ग्रन्थों से प्राप्त की जा सकती है।

5. **डोगोन छोग्यल फग्पा**[2] —यह सस्क्या सम्प्रदाय के पाँच उत्तर गुरुओं में पंचम हैं। इनका जन्म 1235 ई० में जङ्स्-छ्-सोदनम-ग्यलछन् की पाँच पत्नियों में मचिग्-कुन्गा-क्यिद के ज्येष्ठ पुत्र के रूप में हुआ। युवावस्था में ही ज्ञानार्जन करने में इन्होंने अत्यन्त प्रसिद्धि पाई। आठ वर्ष की अल्प अवस्था में ये धर्म की देशना करने लगे थे। मंगोल राजा गोदन के आमन्त्रण पर अपने चाचा सस्क्या पण्डित के मंगोल देश जाते समय दस वर्ष की उम्र में ये भी उनके साथ

1. बोद्-ल्जोङ्स-नङ्-ब्स्तन्, भाग दो, तिब्बत से प्रकाशित-1988, पत्र संख्या-15
2. इनका पूरा नाम ऽग्रो-म्गोन्-छोस्-र्ग्यल्-ऽफग्स-प-ब्लो-ग्रोस्-र्ग्यल्-म्छन् है।

गए और ल्ह-स में शाक्यमुनि के सामने सस्क्या पण्डित के ही आचार्यत्व में प्रव्रजित हुए। 13 वर्ष की उम्र में सूत्र-तन्त्र आदि लगभग सभी विषयों में पारंगत हो जाने पर सस्क्या पण्डित इन पर अत्यन्त प्रसन्न हुए और पिण्डपात्र आदि देकर उन्हें अपने शासन के उत्तराधिकारी के रूप में अधिष्ठित किया। बाद में सस्क्या पण्डित के स्वर्गवास होने पर 17 वर्ष की अवस्था में ये मंगोल राजा हुब्ली खन्न (हुब्ली सेछेन हन) के आमन्त्रण पर पूजा हेतु गये और राजा के अनुरोध पर राजा सहित वहाँ के 25 प्रमुख लोगों को पहली बार तन्त्र का अभिषेक दिया। इस पर राजा ने भेंट स्वरूप अनन्त सामग्री और दक्षिणा के रूप में तिब्बत का सम्पूर्ण 'ठिकोर-चुसुम्' प्रान्त दिया तथा उन्हें 'तीश्री' उपाधि से सम्मानित किया। दूसरी बार जब लोगों की प्रार्थना पर इन्होंने मंगोल ( होर ) में अभिषेक दिया, तो राजा ने सम्पूर्ण तिब्बत के धर्म और राजनीति के प्रधान के रूप में उन्हें अधिकृत किया। राजा के निवेदन पर और भी कई बार मंगोल देश ( होर युल ) जाकर इन्होंने सद्धर्म का अमृतोपदेश करके विनेयजनों को सन्मार्ग पर लगाया और नयी होर लिपि का भी सृजन किया। 20 वर्ष की अवस्था में 1255 ई० में इन्होंने स्ञे थङ् उपाध्याय डग्पा-सेङ्गे से भिक्षु की दीक्षा ली।

इनको वज्रपाणि का अवतार माना जाता है। दीपंकर ने सस्क्या में 'हूँ' अक्षर के रूप में इनके बीज अक्षर को देखा था। इनके अनेक शिष्य थे। 31 वर्ष की अवस्था में इन्होंने सस्क्या विहार में रत्नों से जटित टशी-गोमङ् स्तूप का निर्माण कराया, जो अन्दर वज्रधातु देव मण्डल से सुशोभित था। अपने पूर्वज गुरुओं के धातु निहित सात स्तूपों की छत्री और धर्मचक्र का स्वर्ण जटित ताम्र से निर्माण कराया और बुद्धवचन को, जो दो सौ से ज्यादा जिल्दों में है, स्वर्ण से लिखा। इनके गुरुओं में कश्मीर के श्रीतथागतभद्र, ल्हो-वो अनुवादक शेरब्-रिन्छेन्, नर्-थङ् उपाध्याय छिम-नम्-खाटग आदि 20 से अधिक लोग प्रसिद्ध हैं। 1270 ई० में इन्होंने चङ्-छु-मिग्-रिङ्मो में 70,000 से अधिक भिक्षु संघ को धर्म प्रवचन किया, जो बाद में छुमिग्-छोस्-ऽखोर्, अर्थात् छुमिग् धर्मचक्र के नाम से प्रसिद्ध हुआ। इनके द्वारा रचित ग्रन्थ तीन जिल्दों में उपलब्ध होते हैं। इस प्रकार इन्होंने कई वर्षों तक धर्म और शासन की बागडोर सँभालते हुए तिब्बत को विकास के पथ पर अग्रसर किया और 46 वर्ष की अवस्था में 1280 ई० में परिनिर्वाण को प्राप्त हुए[1]।

सस्क्या परम्परा आगे चलकर तीन शाखाओं में विस्तार को प्राप्त होती है, यथा—सस्क्या, ङोर और छर्पा। सस्क्या परम्परा-पूर्व से चली आ रही सस्क्या गो ङ्मा

---

1. अगले छियानवे वर्षों तक तिब्बत सस्क्या के एक के बाद दूसरे बीस लामाओं द्वारा शासित हुआ, मेरा देश मेरे देशवासी, पृ. 44, द्र०—थु-ब्कन्-ग्रुब्-म्थऽ, पृ. 184 के अनुसार सस्क्यापा ने एक सौ से अधिक वर्षों तक तिब्बत पर शासन किया।

नमङा, अर्थात् सस्क्या सम्प्रदाय की ऊपर वर्णित पाँच गुरु परम्पराएं ही हैं, जो खोन्-कोन्छोग ग्यलपो के द्वारा तिब्बत के उत्तर में पाण्डुभूमि पर पीठ स्थापित करने से आगे चली। बाद में इसके कई प्रमुख पीठों की स्थापना हुई। इनमें ग्चङ् प्रान्त में डेयुल-क्ये छल् पीठ की स्थापना रोङ्तोन-छेन्पो के शिष्य चम-छेन्-रब-जम-संग्ये फेल ने 1449 ई० में की जो बाद में एक बड़े पीठ के रूप में विकास को प्राप्त हुई तथा जम्यंग्-कुन्गा छोसंग् ने पीठ का भार संभाला। तनाग थुब्तेन-नमग्यल-लिङ् पीठ का जीर्णोद्धार सर्वज्ञ गोरम्पा द्वारा सन् 1478 ई० में हुआ। ये उयुग्पा आदि गुरुओं से सूत्र पक्ष का तथा रोङ्-तोन-शेजा कुन्सिग और ङोर्-छेन्-कुन्गा-सङ्पो आदि से तन्त्र विषय का अध्ययन कर सूत्र और तन्त्र के महान् विद्वान् बने[1]। सुप्रसिद्ध सस्क्या महाविहार में भी इन्हीं के मत को प्रधानता दी जाती थी। दन्सा ओग्मा च्े-दोङ् पीठ की स्थापना जम्यंग्स नमखा टशी ने 1489 में की थी, जिसे दुस्छोद-लबरंग के वंशधर परम्परा ने संभाला और इसमें आचार्य सोदनम्-लुन्डुब आदि अनेक विद्वान् आये।

इसी प्रकार ङोडुब-पलबर द्वारा स्थापित छोस्-खोर-ल्हुन्पो, जेच् ुन-कुन्पङ-छोडग द्वारा स्थापित चङ्-सङ्दन्-छोदे आदि बहुत से छोटे-बड़े पीठ एवं विहार तिब्बत में विद्यमान हैं। यह परम्परा वंशधर परम्परा ( ग्दुङ्-र्ग्युद् ) कहलाती है। इसमें पिता के पश्चात् पीठ का अधिकार पुत्र को प्राप्त होता है, परन्तु वर्षावास, उपोसथ और भिक्षुदीक्षा सम्बन्धी विनयसम्मत सभी कार्य विनयधारी उपाध्याय ही सम्पन्न कराते हैं। इसके पीठाधिकारी कुन्-द्गऽ-ब्लो-ग्रोस् के चार पुत्र हुए, जिनमें एक पद्म-दुददुल-वङ्छुग ने डोलमा-फोडङ् की स्थापना की और दूसरे कुन्ग-रिन्छेन् ने फुन्छोग-फोडङ् की स्थापना की। इस प्रकार यह परम्परा दो शाखाओं में विभक्त हो गई। इनमें डोलमा-फोडङ् के पीठाधिकारी, जो इस समय सस्क्या-गोङ्-म-रिन्पोछे के नाम से प्रख्यात है, देहरादून में रहकर तथा दूसरे फुन्छोग-फोडङ् के पीठाधिकारी वर्तमान समय अमेरिका में रहकर बुद्धशासन के विस्तार में लगे हुए हैं।

**ङोर परम्परा**—इसके संस्थापक गुह्यसमाज के मर्मज्ञ ङोर्-छेन्-कुन्गा-सङ्पो[2] हैं। इनके पिता का नाम डुब्पा-योन्तन् और माता का नाम पल्-डेन था। बुद्धश्री और शर्-छेन् येशे-ग्यलछन् आदि अनेक गुरुओं की सेवा कर ये विद्वान् और साधक बने। 48 वर्ष की अवस्था में इन्होंने 1429 ई० में ङोर विहार की स्थापना की। चम-छेन-रब्-जम-सङ्ग्ये फेल और कुन्गा-छोसङ् आदि इनके अनेक शिष्यों में प्रमुख मुस्छेन्-खोरलो-दोम्बा ने पीठ का भार संभाला। मुस्छेन्-सेम्पा-छेन्पो-कोन्छोग-ग्यलछन के समय से सस्क्या के विशिष्ट धर्म मार्ग-फल ( लम्-ऽब्रस ) की छोग-शद, अर्थात् समूह में भाषित और लोब्-शद् यानी-विशिष्ट शिष्यों को भाषित दो परम्पराएँ

1. इनके द्वारा विरचित ग्रन्थ तेरह जिल्दों में उपलब्ध होते हैं।
2. इनके द्वारा रचित ग्रन्थ चार जिल्दों में उपलब्ध हैं।

प्रचलित हुई[1] । मुस्छेन् खोरलो-दोम्बा से लेकर ङोर के चारों[2] ब्ल-ब्रङ् के वर्तमान उपाध्यायों तक इस परम्परा के क्रमशः 69 महोपाध्याय आये, जो सबके सब विनयधर भिक्षु हुए। ये सभी लोग तिब्बत में चीन के आक्रमण के पूर्व तक प्रत्येक वर्ष ङोर पीठ में मार्ग-फल ( लम्-ऽब्रस् ) का उपदेश करते आ रहे हैं।

इस परम्परा के विद्वान् आचार्य ख्येनच्-वङ्पो ने सम्पूर्ण तन्त्र की साधना आदि विधियों को साधनासमुच्चय ( स्ग्रुब्-थब्स्-कुन्-ब्तुस् ) में संकलित किया, जो 14 जिल्दों में उपलब्ध है। अभिषेक से सम्बद्ध सस्क्या, ङोर और छरपा की सभी परम्पराओं को लोतेर-वङ्पो ने तन्त्र-समुच्चय ( र्ग्युद्-स्दे-कुन्-ब्तुस् ) में संगृहीत किया, जो 32 जिल्दों में उपलब्ध है तथा मार्ग-फल भाष्य ( लम्-ऽब्रस-स्लोब्-ब्शद् ) को 17 जिल्दों में संगृहीत कर प्रचार-प्रसार किया है। विशेष कर इनकी गुरु-शिष्य परम्परा में अन्यतम हृदय-पुत्र ङग्वङ्-लोटो-जनफन-त्रिङ्पो के द्वारा तिब्बत के ग्चङ् प्रान्त में इस मत का प्रचार-प्रसार होने से वर्तमान समय तक भी वहाँ श्रद्धालु शिष्य समूहों की संख्या अधिक रही है। तिब्बत के अतिरिक्त इस परम्परा का प्रचार-प्रसार भारतीय सीमान्त प्रान्त लदाख और स्पीति आदि में भी हुआ। परिणाम स्वरूप आज भी यहाँ इस परम्परा के विहार और भिक्षुसंघ विद्यमान हैं। वर्तमान समय में इस परम्परा के आचार्य लुदिङ्-खेन्-रिन्पोछे हैं, जो भारत के उत्तरप्रदेश राज्य के मोन्डुवाला नामक स्थान पर अपना विहार और संघ स्थापित कर परम्परा की श्रीवृद्धि में लगे हुए हैं।

**छर-प-परम्परा**—सस्क्या के विशिष्ट कर्णतन्त्र आम्नाय के तेरह स्वर्ण-धर्म ( ग्सेर्-छोस्-ब्चु-ग्सुम् ) आदि सभी उपदेश छोग्यल-फग्पा आदि से परम्परागत रूप में लोटो-ग्यलछ्न को प्राप्त हुए। इन्होंने सम्पूर्ण उपदेश महा दो-रिङ्पा को प्रदान किया, जो जीवन भर खऊ-डग-ज़ोङ् आदि में साधना करने में लगे रहे, जिससे वे एक महासिद्ध हुए। निरन्तर धर्मसिंहनाद करने से इनका मत 'भट्टारक खऊपा का मत' इस नाम से विख्यात हुआ। इनके अनेक शिष्यों में छर्-छेन्-लोसल-ग्यछो प्रमुख थे। इन्होंने द्वितीय दलाई लामा गेदुन-ग्यछो से प्रव्रज्या की दीक्षा ली। चङ्-टशी-ल्हुन्पो विहार में पारमितायान का गहन अध्ययन किया। वज्रयोगिनी ( र्दो-र्जे-र्नल्-ऽब्योर्-म ) द्वारा व्याकृत होने से इन्होंने खऊ-डग्-ज़ोङ् में दो-रिङ् हेरुक से चतुष्प्रमाणयुक्त कर्णतन्त्र ( स्ञन्-र्ग्युद्-छद्-म-ब्ज़ी-ल्दन्) आदि विशिष्ट और गम्भीरोदार उपदेशों का श्रवण किया, जिससे वे सूत्र और तन्त्र के मर्मज्ञ विद्वान् बने तथा साक्षात् वज्रयोगिनी द्वारा अनुगृहीत होने से महासिद्ध हुए। इन्होंने जलु (ཞ་ལུ) में बुस्तोन्-रिन्पोछे के आसन को सुशोभित किया तथा तिब्बत के प्राचीन और नवीन सम्प्रदायों के कुल 63 गुरुओं की सेवा कर सभी सम्प्रदायों के दर्शन और अध्येषणा का आगम

1. थु-ब्क्वन्-ग्रुब्-म्थऽ, पृ. 190

2. (1) फन्-ब्दे-ब्ल-ब्रङ्, (2) थर्-र्चे-ब्ल-ब्रङ्, (3) खङ्-ग्सर्-ब्ल-ब्रङ् और (4) क्लु-ल्दीङ्-ब्ल-ब्रङ्।

प्राप्त किया। इनके शिष्यो में महामहोपाध्याय ख्येन च्े-वङ्छुग और सर्वज्ञ लुड्ब्-ग्यछो आदि प्रमुख थे।

इस परम्परा का प्रथम पीठ दा-टङ्मो-छे था। बाद में फन्-युल् का नालन्दा विहार इसका पीठ हुआ, जिसकी स्थापना रोङ्तोन शेचा-कुन्सिग द्वारा 1435 ई० में हुई थी। इन्हें आर्य-मैत्रेय का निर्माणकाय माना जाता है। इन्होंने महाविद्वान् यग्-मिफम्-छोस्-क्यि-लामा आदि अनेक भोटदेशीय तथा भारतीय पण्डित वनरत्न आदि विद्वानों से सूत्र और तन्त्र का गम्भीर अध्ययन किया और प्रकाण्ड विद्वान् हुए। इन्होंने विभिन्न विषयों पर अनेक ग्रन्थों की रचना की और ८४ वर्ष की अवस्था तक बुद्धशासन के प्रचार-प्रसार में लगे रहे। इनके पश्चात् इनके अनेक शिष्यों में श्रेष्ठ टशी-नमग्यल ( मंगलविजय ) ने पीठ की बागडोर संभाली। इस प्रकार छ्र्-प शाखा के प्रमुख शिष्य-प्रशिष्यों में वङ्छुग्-रबतेन, गोन्पो सोदनम-छोगदेन्, जल्-ब और पंचम दलाई लामा तथा छुल्ठिम-ख्येनच्े-वङ्पो आदि आये। इनमें पंचम दलाई लामा ने गोन्पो-सोदनम-छोगदेन से सम्पूर्ण मार्ग-फल विषयों को प्राप्त किया और इस शाखा के विशिष्ट आम्नाय मार्ग-फल भाष्य ( लम्-ऽब्रस्-स्लोब्-ब्शद् ) की संक्षिप्त टिप्पणी तथा छ्र्-प मत के चार प्रमुख गुरुओं की जीवनी लिखी।

विशेष रूप से इन्होंने जल्ु ( ཞ་ལུ ) खेन्-छेन् को आमन्त्रित कर पूरे गुरु-शिष्य परिवार को सरकारी सुविधा प्रदान करा कर दक्षिण तिब्बत में मार्ग-फल भाषित करने की परम्परा चलाई। उस धर्म-चक्र के प्रमुख श्रावक चोग्यद-ख्येनरब्-चम्पा से, स-छेन-कुन्गा-लोडो तक चार प्रमुख गुरुओं के कर्म-प्रसार से अब तक इस परम्परा के अविच्छिन्न रूप में रहने का अधिकांश श्रेय पंचम दलाई लामा को जाता है। इस परम्परा में जम्यङ्-ख्येन् च्े, मङथो-लुन्डुब-ग्यछो, ङगछङ्-सोदनम-छोफेल, खेन्छेन लब्रसुम्पा, मैत्री दोन्डुब् ग्यलछ्न, वङ्छुग रबतेन, सोदनम-छोगदेन और मोरछेन कुन्गा-लुन्डुब आदि अनेक विद्वान् आचार्य हुए। वर्तमान समय में इस परम्परा के चोग्यद-ठि रिन्पोछे लुम्बिनी में विहार स्थापित कर अपने पूर्वजों से परम्परित साधना और व्याख्या परम्परा को अविच्छिन्न रखा है।

सामान्यतः नागार्जुन और आर्यदेव आदि भारतीय षडलंकारों और दो श्रेष्ठ आचार्यों की भाँति सस्क्या परम्परा में भी सस्क्या पण्डित और डोगोन-छोग्यल-फग्पा ( आर्य जगन्नाथ धर्मराज ) को श्रेष्ठ आचार्यों में तथा सूत्र में यगठुग-सङ्ग्ये-पल और रोङ्तोन शेचा-कुन्सिग, गुह्यमन्त्र में ङोर्पा-कुन्गा-सङ्पो और जोङ्वा कुन्गा-नमग्यल्, सूत्र और तन्त्र दोनों में सर्वज्ञ गोरम-प-सोदनम-सेङ्गे और शाक्य-छोगदन को विशिष्ट आचार्य मानते हैं। इस परम्परा में सूत्र विषयों को छः और अट्ठारह विभागों में विभक्त कर अध्ययन करने की परम्परा है। जैसे—प्रज्ञापारमिता, प्रमाण, विनय, अभिधर्म, माध्यमिक और त्रिसंवर ये छः महाग्रन्थ ( पोत्-छेन्-द्रुग् ) कहलाते हैं। अट्ठारह भागों में विषयों को इस प्रकार विभक्त किया जाता है—विनय में प्रातिमोक्ष

27. श्रीचक्रसंवरवलिविधि ( तो. 1467 )–प्रज्ञारक्षित
28. श्रीसंवरवलिविधि ( तो. 1511 )–तथागतवज्र
29. चक्रसंवरसाधन ( तो. 1476 )-जयभद्र*
30. श्रीचक्रसंवरसाधन ( तो. 1432 )–वज्रघण्टापाद
31. श्रीचक्रसंवरसाधन ( तो. 1445 )
32. श्रीचक्रसंवरसाधन ( तो. 1491 )–दीपंकरज्ञान
33. श्रीचक्रसंवरसाधनतत्त्वसंग्रह ( तो. 1429 )–दारिकपा
34. श्रीचक्रसंवरसाधनत्रिंशिकापद्धति ( तो. 1488 )-sPrin Gyi bŜon Pa
35. श्रीचक्रसंवरसाधनरत्नप्रदीप ( तो. 1484 )–मैत्रीपा
36. श्रीचक्रसंवरसाधनामृताक्षरनाम ( तो. 1462 )–दुर्जयचन्द्र*
37. श्रीचक्रसंवरैकवीरसाधन ( तो. 1536 )–मणिकश्री
38. श्रीचक्रसंवरत्रयोदशात्मकाभिषेकविधिनाम ( तो. 1486 )–अद्वयवज्र*
39. श्रीचक्रसंवरसेकक्रिया ( तो. 1470 )–शाश्वतवज्र*
40. श्रीचक्रसंवरसेकप्रक्रियोपदेश ( तो. 1431 )–वज्रघण्टापाद
41. श्रीचक्रसंवरोदयनाममण्डलविधि ( तो. 1538 )–dBus Pa bLo lDan
42. श्रीचक्रसंवरमण्डलमङ्गलगाथा ( तो. 1479 )–रत्नवज्र*
43. श्रीचक्रसंवरमण्डलविधि ( तो. 1469 )–प्रज्ञारक्षित
44. श्रीचक्रसंवरमण्डलविधितत्त्वावतार ( तो. 1430 )-दारिकपा
45. श्रीचक्रसंवरमण्डलविधि ( तो. 1477 )–जयभद्र

### भोटानुवाद

भोटानुवाद में यह तन्त्र "तन्त्रराजलघुसंवरतन्त्र" ( तो. 368 ) के नाम से उपलब्ध होता है। देगे संस्करण के अनुसार इसके अनुवादक भारतीय आचार्य पद्माकर तथा भोट लोचा़वा रिन्छेन जङ्पो हैं। उनके इस अनुवाद को पुनः भारतीय आचार्य प्रज्ञाकीर्ति एवं भोट लोचा़वा ( अनुवादक ) मरपा-छोस् क्यी ड्रगपा ने पुनरीक्षण कर संवर्धित किया। महान् अनुवादक रिन्छेन जङ्पो का काल दसवीं शताब्दी स्थिर किया गया है। अतः अनुवाद की दृष्टि से इसका काल दसवीं शताब्दी से पूर्व ही स्वीकार किया जा सकता है। अन्य भाषाओं में इसके किसी अनुवाद की सूचना नहीं मिलती है।

### भाष्यतन्त्रों की संस्कृत में उपलब्धता

संवरतन्त्र के विभाजन के प्रसंग में यह बतलाया जा चुका है कि इस तन्त्र के भाष्यतन्त्रों के अनेकविध भेद हैं। परन्तु मुख्य रूप से वज्रडाकमहातन्त्रराज, संवरोदयतन्त्र, डाकार्णव-महायोगिनीतन्त्रराज, योगिनीसंचारतन्त्र, चतुर्योगिनीसम्पुट, अभिधानोत्तरतन्त्र आदि प्रमुख हैं।

इनमें भी योगिनीसञ्चारतन्त्र, वज्रडाक, संवरोदय एवं डाकार्णवमहायोगिनीतन्त्र प्रमुख भाष्यतन्त्र प्रतीत होते हैं[1]। भोटानूदित तन्ग्युर संग्रह में इनकी अनेक टीका-टिप्पणियाँ भी हैं। उपर्युक्त भाष्यतन्त्रों में कुछ ग्रन्थों का संस्करण उपलब्ध होता है तथा कुछ अन्य की संस्कृत पाण्डुलिपियों की सूचना उपलब्ध होती है। यहाँ संक्षेप में उनकी उपलब्धता पर प्रकाश डाला जा रहा है।

संवरोदयतन्त्र के कुछ परिच्छेदों का सम्पादन जापानी विद्वान् Shinichi Tsuda ने किया है। यह ग्रन्थ The Saṁvarodayatantra, Selected Chapters[2] के नाम से उपलब्ध होता है। डाकार्णवमहायोगिनीतन्त्र के अपभ्रंश अंशों का सम्पादन एन० एन० चौधरी ने किया है[3]। दासगुप्ता[4] एवं एन० एन० चौधरी[5] ने अपने ग्रन्थों में यह भी उल्लेख किया है कि इसके संस्कृत अंशों का प्रकाशन हरप्रसाद शास्त्री ने किया है, परन्तु यह देखने में नहीं आया। अभिधानोत्तरतन्त्र का प्रकाशन शतपिटक सीरीज के अन्तर्गत डॉ० लोकेशचन्द्र ने नयी दिल्ली से किया है[6]। ऐसी सूचना भी मिलती है कि कोलम्बिया विश्वविद्यालय में सन् 1973 में इसके कुछ परिच्छेदों पर शोध निबन्ध प्रस्तुत हुआ[7]। इनके अतिरिक्त योगिनीसञ्चार[8], वज्रडाक[9] एवं चतुर्योगिनीसम्पुट[10] के संस्कृत हस्तलेखों की सूचना मिलती है। भाष्यतन्त्रों के आन्तर विभाजन में गृहीत ग्रन्थों की काफी बड़ी सूची है, जो अन्यत्र दी जा चुकी है[11]।

## प्रमुख भाष्यतन्त्र एवं उनकी टीका-टिप्पणियाँ

तैंतीस परिच्छेदों वाले संवरोदयतन्त्र (तो. 373) में मण्डललेखन, होम, यन्त्र, आचार्य एवं शिष्य के गुण आदि अनेक विषय प्रतिपादित हैं। इसकी दो टीकायें हैं—आचार्य

---

1. The Blue Annals. p. 388.
2. The Saṁvarodayatantra, Selected chapters-by Shinichi Tsuda, Tokyo, The Hokuseido Press, 1974.
3. Ḍākārṇava, Studies in the Apabhraṁśa Text of Ḍākārṇava-by. N. N. Choudhury, Calcutta Sanskrit Series-No. X, Calcutta 1935.
4. An Introduction to Tantric Buddhism, p, 49.
5. Ḍākārṇava, p. 3.
6. Abhidhānottaratantra, Śatapiṭaka Sr. No. 263, New Delhi.
7. Selected Chapters from the Abhidhānottaratantra : The union of Female and Male deties, Phill. Diss. by-Kalff, Martin Michael, Columbia University, New York, 1973.
8. दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री, पृ० 46
9. वहीं-पृ० 30.
10. वहीं-पृ० 98.
11. धीः, अंक 5, पृ० 77-79.

रत्नरक्षित की संवरोदयपञ्जिका[1] ( तो. 1420 ) और संवरोदयतन्त्रटिप्पणी[2]। डाकार्णव-महायोगिनीतन्त्र ( तो. 372 ) 51 पटलात्मक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। तन्ग्युर संग्रह में इसकी एक टीका श्रीडाकार्णवमहायोगिनीतन्त्रराजवाह्किटीका ( तो. 1419 ) पद्मवज्र[3] द्वारा विरचित उपलब्ध है। अभिधानोत्तरतन्त्र ( तो. 369 ) में मुख्य रूप से कायसंवर, पीठ-सिद्धि, योगिनी के लक्षण, मुद्रा, मण्डलविधि, मन्त्र, स्वाधिष्ठान, आत्मभावपूजा आदि अनेक विषय हैं। यह 66 पटलात्मक है। इसके भोटानुवादक रिन्छेन जङ्पो एवं दीपंकर श्रीज्ञान हैं। शूरंगवज्र विरचित मूलतन्त्रहृदयसंग्रहाभिधानोत्तरतन्त्रमूलवृत्ति ( तो. 1414 ) भोट तन्ग्युर संग्रह में उपलब्ध है। योगिनीसंचर्या( चार )तन्त्र ( तो. 375 ) 17 पटलात्मक ग्रन्थ है। तन्ग्युर संग्रह में इसकी दो टीकायें—तथागतरक्षित की योगिनीसञ्चारनिबन्ध ( तो. 1422 ) तथा dPaḥo rDo rJe ( वीरवज्र ) की योगिनीसञ्चारतन्त्रटीका ( तो. 1423 ) उपलब्ध हैं। इन दो टीकाओं के अतिरिक्त भी संस्कृत हस्तलेखों में अलककलश की योगिनीसंचारतन्त्र टीका भी मिलती है[4]। वज्रडाकतन्त्र ( तो. 370 ) भाष्यतन्त्रों में एक प्रमुख तन्त्र है। भोटानुवाद में इसकी एक टीका Nor bZaṅ ( मणिभद्र ) विरचित श्रीवज्रडाकतन्त्रतत्त्वसुस्थिरनामपञ्जिका ( तो. 1417 ) तथा भवभद्र रचित श्रीवज्रडाकनाममहातन्त्रराजविवृति ( तो. 1415 ) उपलब्ध होती है।

## चक्रसंवरतन्त्र की परम्परा

प्राचीन भारत में चक्रसंवरतन्त्र की क्या परम्परा रही है, यह अभी अनुसन्धेय है। भोट आचार्यों ने तिब्बत में इसके अवतरण की परम्परा का उल्लेख करते हुए किंचित् भारतीय परम्परा का भी निर्देश किया है। तदनुसार यह परम्परा वज्रधर से ही प्रारम्भ मानी गई है। वज्रधर से इसकी परम्परा वज्रपाणि, सरह, शबर, लूयीपा, दारिकपा, डेंगीपा, वज्रघण्टापा, कुमारपाद, जालन्धरपा, कृष्णाचार्य, विजयपाद, तिल्लीपाद, नारोपा, शान्तिपा एवं मैत्रीपाद तक आती है। नरोपा विक्रमशील महाविहार में उत्तर द्वार के आचार्य थे। मैत्रीपा एवं शान्तिपा ने संवरतन्त्र की परम्परा को नारोपा से प्राप्त किया। शान्तिपा से यह परम्परा अतिश दीपंकर ने प्राप्त की और उनसे भोट देश के महान् अनुवादक रिन्छेन जङ्पो और उनके शिष्यों ने प्राप्त की। रिन्छेन जङ्पो ने भोट देश में इस तन्त्र परम्परा को विशेष रूप से देवरक्षित ( गुप्त ) द्वारा रचित सर्वशालानामटीका के आधार पर स्थापित किया[5]।

---

1. दु. ग्र. आ. सा., पृ० 24
2. धीः, अंक ९, पृ० 102
3. The Blue Annals, pp. 388-389
4. दु. ग्र. आ. सा., पृ. 46
5. The Blue Annals, p. 380

मरपा दोपा[1] तक की एक अन्य परम्परा का भी उल्लेख मिलता है। तदनुसार यह परम्परा बुद्ध ( चक्रसंवर ) से चली मानी जाती है। यद्यपि मरपा दोपा भी नरोपा के ही परम्परानुयायी हैं, परन्तु उनकी एक अलग परम्परा भी प्राप्त होती है। तदनुसार यह परम्परा बुद्ध ( चक्रसंवर ), वज्रवाराही, ( ज्ञानडाकिनी ), लूयीपा, डेंगीपा, लावापा, इन्द्रभूति, कच्छपा, वज्रघण्टापा, जालन्धरपा, कृष्णपा, कुशलन, तिल्लीपाद, नरोपा, मनकश्रीज्ञान, नेपाली भदन्त, मरपा दोपा तक पहुंचती है। मरपा दोपा ने इसे तिब्बत में प्रचारित किया। इन दोनों परम्पराओं में कोई विशेष अन्तर प्रतीत नहीं होता[2]। बुस्तोन रिन्पोछे के सम्बन्ध में मान्यता है कि उन्होंने इस तन्त्र का अभिषेक सात विभिन्न परम्पराओं से प्राप्त किया। इन सातों परम्पराओं का कहीं उल्लेख उपलब्ध नहीं होता। ऐसा प्रतीत होता है कि कालान्तर में इस तन्त्र परम्परा में लूयीपाद की परम्परा एवं वज्रघण्टापाद की परम्परा ही दो प्रमुख परम्पराएँ भोट देश में प्रचलित रहीं। लूयीपा परम्परा लूयीपाद ने सीधी वज्रवाराही से प्राप्त की। इनसे यह परम्परा दारिकपा, डेंगोपा, तिलोपा से होते हुए नारोपा तक आती है। नारोपा से यह परम्परा उनके भोट एवं भारतीय शिष्यों ने ग्रहण की।

## चक्रसंवरतन्त्र के टीकाकार

चक्रसंवरमूलतन्त्रपञ्जिका ( तो. 1406 ) के रचयिता जयभद्र हैं। इन्हें लंका जयभद्र भी कहा जाता है, क्योंकि इनका जन्म लंका देश, अर्थात् सिंहल देश में हुआ था। सिंहल देश में ही इन्होंने श्रावकयान के सभी पिटकों का अध्ययन किया और विद्वान् पण्डित भिक्षु बने। तत् पश्चात् महायान दर्शन के अध्ययन के लिये मगध आये। यहां महायान दर्शन के साथ-साथ गुह्यमन्त्रयान के भी अधिकारी विद्वान् बने। इन्होंने विक्रमशील में चक्रसंवर की साधना की। फलस्वरूप इन्हें चक्रसंवर का साक्षात् दर्शन प्राप्त हुआ। बाद में यह विक्रमशील महाविहार के मठाधिकारी भी हुए। इस उत्तराधिकारी परम्परा में बारह प्रसिद्ध आचार्य हुए हैं। इस परम्परा में ये सब बुद्धज्ञानपाद एवं दीपंकर भद्र के पश्चात् हुए हैं। बुद्धज्ञानपाद पालवंश के राजा धर्मपाल के समकालीन हैं। परवर्ती काल में इन्होंने एक बार दक्षिण भारत के कोंकण प्रदेश का भ्रमण किया। वहाँ महाबिम्ब नामक चैत्य में रहकर कुछ शिष्यों को गुह्यमन्त्रयान का उपदेश प्रदान किया और वहीं इन्होंने चक्रसंवरतन्त्र पर उपर्युक्त टीका की भी रचना की। इन्हें अनेक प्रकार की अलौकिक सिद्धियाँ प्राप्त थीं[3]।

चक्रसंवरतन्त्रपञ्जिकानाम ( तो. 1403 ) के रचयिता भवभद्र हैं। संस्कृत हस्तलेखों में यह व्याख्या चक्रसंवरतन्त्रविवृति के नाम से प्रसिद्ध है तथा रचयिता भवभट्ट हैं। भवभट्ट ही भवभद्र हैं, भोट अनुवाद में इनका नाम भवभद्र ही है। आचार्य भवभद्र भी विक्रमशील महाविहार

1. The Blue Annals, p. 385
2. The Blue Annals, p. 385
3. भारत में बौद्ध धर्म का इतिहास, पृ० 135

के प्रसिद्ध तान्त्रिक आचार्यों एवं बारह प्रमुख मठाधिकारियों में एक थे। यह श्रीधर (1100 ई०) के पश्चात् विक्रमशिला के मठाधीश हुए। ये सामान्यतया सभी विषयों के पण्डित थे। परन्तु विज्ञानवादी सिद्धान्त में इन्हें दक्षता प्राप्त थी। चक्रसंवरतन्त्र पर उपर्युक्त टीका के प्रसंग में हम इसे स्पष्टता से देख सकते हैं। उन्होंने तान्त्रिक विषयों की अनेकविध दार्शनिक व्याख्या प्रस्तुत की है। इनके सम्बन्ध में ऐसी मान्यता है कि यह पचास से अधिक तन्त्र-ग्रन्थों का ज्ञान रखते थे तथा इन्हें गुटिका, रसायन आदि सिद्धियाँ प्राप्त थीं, जिनसे इन्होंने विपुल स्वार्थ एवं परार्थ का सम्पादन किया[1]।

चक्रसंवरतन्त्रराजसंवरसमुच्चयवृत्ति ( तो. 1413 ) के रचयिता इन्द्रभूति हैं। बौद्ध तान्त्रिक आचार्यों में इन्द्रभूति अन्यतम हैं। ये ललितवज्र और कम्बलपाद के समकालीन तथा भोटनरेश ख्रीसोङ् देच़्न से पूर्ववर्ती हैं। भारतीय आचार्य शन्तरक्षित जब भोटनरेश ख्रीसोङ् देच़्न के आमन्त्रण पर तिब्बत पहुँचे, तो उन्हें वहाँ बौद्ध धर्म को प्रचारित करने में अनेक कठिनाइयाँ होने लगी। इन्हीं विघ्नों को हटाने के लिये उनके परामर्श से भारत से पद्मसम्भव को बुलाया गया। विनयतोष भट्टाचार्य ने इन्द्रभूति को पद्मसम्भव का पिता स्वीकार कर तदनुसार इनका समय 717 ई० स्थिर किया है[2]। यह उड्डियान देश के राजा थे। तारनाथ ने अपने ग्रन्थ में इन्द्रभूति एवं ललितवज्र के मध्य ऋद्धिप्रदर्शन के एक रोचक प्रसंग का उल्लेख किया है[3]। चक्रसंवर से सम्बद्ध ग्रन्थों में उपर्युक्त टीका के अतिरिक्त 'श्रीचक्रसंवर-स्तोत्र' तथा 'चक्रसंवरानुबन्ध' नामक दो अन्य ग्रन्थ भी तन्ग्युर संग्रह में उपलब्ध होते हैं। साधनमाला की भूमिका में विनयतोष भट्टाचार्य ने इनकी कृतियों की सूची भी दी है। इनकी गणना चौरासी सिद्धों में भी की जाती है।

उभयनिबन्धनाम (तो. 1409) के रचयिता तथागतरक्षित हैं। यह भी जयभद्र एवं भवभद्र के समान ही विक्रमशील महाविहार के बारह मठाधिकारियों में प्रसिद्ध थे। यह कृष्णसमयवज्र के बाद विक्रमशील के आचार्य बने। इन्हें यमारि एवं संवरतन्त्र का विशेषज्ञ माना जाता है। इनका जन्म दक्षिण में ओडिविश देश में हुआ था। साधननिदानचक्रसंवरपञ्जिका ( तो. 1401 ) के रचयिता लावापाद हैं। कम्बलपा का दूसरा नाम ही लावापा माना जाता है। यह ककरम नामक देश के राजकुमार थे। बाद में अपने छोटे भाई को राज्य सौंप कर परिव्राजक बन गये तथा उसके पश्चात् सब कुछ छोड़ कर योगी बन गये। इनका इष्टदेव चक्रसंवर था। इनकी मां एक डाकिनी

---

1. भारत में बौद्ध धर्म का इतिहास, पृ० 136
2. Two Vajrayana Works, Introduction p. xi
3. भारत में बौद्ध धर्म का इतिहास–पृ० 102–103

थी। उन्होंने ही इन्हें संवर मण्डल में प्रवेश कराकर दीक्षित किया। इनका नाम कम्बल कैसे पड़ा, इसका एक वृत्तान्त "चौरासी सिद्धों का वृत्तान्त"[1] में मिलता है। तारनाथ के इतिहास ग्रन्थ से प्रतीत होता है कि यह ललितवज्र के समकालीन थे। प्रो० लिटनर ने आलोकमाला की भूमिका में कम्बलपाद का समय 450-525 ई० के मध्य स्थापित किया है। तारनाथ के अनुसार कम्बलपाद और ललितवज्र दोनों इन्द्रभूति से उड्डियान में मिले थे। इन्द्रभूति का समय आठवीं शताब्दी से पूर्व था। भव्यकीर्ति भी विक्रमशील महाविहार के तान्त्रिक आचार्यों में एक थे। रत्नगणनाम-पञ्जिका (तो. 1404) के रचयिता दुर्जयचन्द्र हैं। यह जयश्रीज्ञान के शिष्य थे। इनका जन्म क्षत्रिय वंश में हुआ था। इनकी माँ मगध की निवासिनी थी। प्रारम्भ में इन्होंने महासांघिक सम्प्र-दाय में दीक्षित होकर पञ्चविद्याओं में प्रवीणता प्राप्त की। कालान्तर में चारों तन्त्रों के विशेषज्ञ विद्वान् बने। यह नालन्दा के महान पण्डित थे। इन्होंने जालन्धर पीठ में साधना की[2]। तारनाथ ने विक्रमशील महाविहार के जिन बारह तान्त्रिक आचार्यों का विवरण दिया है, उन सभी आचार्यों ने चक्रसंवरतन्त्र पर टीका-टिप्पणियाँ एवं अन्य साधनात्मक ग्रन्थ रचे। वे प्रसिद्ध आचार्य हैं— ज्ञानपाद, दीपंकरभद्र, लंका जयभद्र, श्रीधर, भवभद्र, भव्यकीर्ति, लीलावज्र, दुर्जयचन्द्र, समयवज्र, तथागतरक्षित, बोधिभद्र तथा कमलरक्षित[3]। खेत्सुन सङ्पो ने इन सभी आचार्यों का काल नवीं से 10वीं शताब्दी के मध्य माना है[4]। वज्रपाणि, शाश्वतवज्र आदि अन्य टीकाकारों के सम्बन्ध में कोई विशेष विवरण उपलब्ध नहीं होता। इन टीकाकारों के अनेक ग्रन्थ तन्ग्युर संग्रह में उपलब्ध होते हैं।

## चक्रसंवरतन्त्र से सम्बद्ध आधुनिक शोधात्मक ग्रन्थ एवं आलेख

चक्रसंवरतन्त्र के आधुनिक शोधकर्ताओं में अल्प परिचित होने तथा प्रकाशित साहित्य की अनुपलब्धता के कारण इस तन्त्र पर बहुत ही कम सामग्री अथवा शोधकार्य सम्भव हुए हैं। प्रकारान्तर से यद्यपि इसकी चर्चा अनेक स्थलों में हुई है, परन्तु साङ्गोपाङ्ग अध्ययन नहीं के बराबर है। यहाँ दोनों ही प्रकार की सामग्रियों को यथालब्ध सूचनाओं के आधार पर अंकित किया जा रहा है—

1. पृ० 66–67
2. Bibliographical Dictionay of Tibet and Tibetan Buddhism Vol. I, p. 568–571.
3. भारत में बौद्ध धर्म का इतिहास–पृ० 3, 136
4. Bibliographical Dictionary of Tibet and Tibetan Buddhism, Khetsun Sangpo, Vol. I, Dharamsala–1973.

**Arthur Avalon**

*Śrī Cakrasaṁbhāratantra.*

Tantric Texts, Vol. VII, Reprint, New Delhi, 1987.

**G. Tucci**

*Indo Tibetica,* III, part 2. pp. 1-74.

**gŚon Nu dPal**

*The Blue Annals,* pp. 380ff.

**Shinichi Tsuda**

*The Saṁvarodayatantra*

( especially his observation on pp. 27ff. )

**Kalff, Martin Michael**

*Selected chapters from the Abhidhānottaratantra : The Union of Female and Male Deities.* Phill. Diss., Columbia University, New York, 1973.

**Lokesh Chandra**

*Abhidhānottaratantra,* Śatapiṭaka Sr. 263, New Delhi, 1981.

**N. N. Choudhury**

*Ḍākārṇava,* Studies in the Apabhraṁśa Texts of the Ḍākārṇava. Calcutta Sanskrit Series, No. X, Calcutta, 1935.

**रोशनलाल नेगी**

I **श्रीचक्रसंवरतन्त्र : गाम्भीर्य एवं महत्त्व** 'पंचविद्या' स्मारिका, केन्द्रीय बौद्ध विद्या संस्थान, लेह, 1990, पृ० 29-39.

II **श्रीचक्रसंवरसाधन में पीठोपपीठादि**

अखिल भारतीय परिसंवाद गोष्ठी, अक्टूबर 24-28, 1990, केन्द्रीय बौद्ध विद्या संस्थान, लेह में प्रस्तुत ।

**Research work in progress**

**Claudio Cicuzza**

*Laghutantraṭīkā by Bodhisattva Vajrapāṇi*, Ascanio Vitozzi, 51. 00128, Rome, Italy.

**Jampa Samten**

*A Critical Study of Saṁvarodayatantra with Ratnarakṣita's, Pañjikā*, Vishva-bharati, Santiniketan.

( Working on this topic since 1991 )

**रोशनलाल नेगी**

चक्रसंवरतन्त्र का समीक्षात्मक अध्ययन, केन्द्रीय बौद्ध विद्या संस्थान, लेह, लद्दाख।

•

# दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री

—ठाकुरसेन नेगी—

[ इस शीर्षक के अन्तर्गत 'धी:' के 16वें अंक में 83 महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों की पाण्डुलिपियों की सूचना दी गई थी। प्रस्तुत अंक में अन्य 83 हस्तलिखित ग्रन्थों की सूचना दी जा रही है ]

## ABBREVIATIONS

| | |
|---|---|
| ASB | Asiatic Society of Bengal, Calcutta. |
| ASHA | Asha Archives, Maitidevi, Kathmandu, Nepal. |
| CAMBRIDGE | Catalogue of the Buddhist Manuscripts in the University Library, Cambridge, ed. by Cecil Bendall, Cambridge, 1883. |
| COMP./INCOMP, | Complete/Incomplete. |
| DEV | Devanāgarī. |
| IASWR | Buddhist Sanskrit Manuscripts, Micro-fische Collection belonging to the Institute for Advance Studies of World Religions, 5001 Melville Library, State University of New York. Stony Brook, New York, 11794. |
| MCBMBLJ | Microfilm Catalogue of Buddhist MSs. in Nepal, Vol. I, 1981, ed. by Hidenobu Takaoka, belonging to the Buddhist Library, Japan. |
| N | Newārī Script. |
| NP/PL | Nepali Paper/Palm Leaf. |
| PCUV | Personal Collection of Uṣṇīṣa Vajrācārya. |
| PCHVV | Personal Collection of Hemavajra Vajrācārya. |
| RAK | Rāṣṭrīya Abhilekhālaya, Kathmandu, Nepal. |
| SMTUL | A Catalogue of Sanskrit Manuscripts in the Tokyo University Library, Tokyo, Japan, 1965. |



| Title | Author | Institution | MS. No. |
|---|---|---|---|
| अभिषेकविधि<br>Abhiṣekavidhi | | CAMBRIDGE | Add. 1691–III |
| अमिताभगर्भतन्त्रे भगवत्यार्यतारायाः कल्पोद्देशः<br>Amitābhagarbhatantre bhagavatyā-ryatārāyāḥ kalpoddeśaḥ | | RAK | Reel No. E. 273/15 |
| अरपचनचक्रसाधनविधि<br>Arapacanacakrasādhanavidhi | | ,, | ,, A. 135/19 |
| अरपचनमञ्जुश्रीहृदय<br>Arapacanamañjuśrīhṛdaya | | ,, | ,, E. 273/15 |
| अष्टमातृकापूजाविधि<br>Aṣṭamātṛkāpūjāvidhi | | SMTUL | 126–II |
| आर्य-अमृतप्रभानामसाधन<br>Ārya-amṛtaprabhānāmasādhana | | RAK | ,, E. 273/15 |
| आर्यगणपतिहृदयनाम<br>Āryagaṇapatihṛdayanāma | | ,, | ,, E. 273/15 |
| आर्यग्रहमातृकाहृदय<br>Āryagrahamātṛkāhṛdaya | | ,, | ,, E. 273/15 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| PL | N | 15 | | 1440 A. D. |
| NP | ,, | 142a-142b | | |
| ,, | ,, | 13 | | |
| ,, | ,, | ( 140a ) | | |
| Paper | ,, | ( 32-54 ) | | |
| NP | ,, | ( 113a-116a ) | | |
| ,, | ,, | ( 42b-43b ) | | |
| ,, | ,, | ( 157a-157b ) | | |

| Title | Author | Institution | | MS. No. |
|---|---|---|---|---|
| आर्यचन्द्रप्रदीपसूत्र<br>Āryacandrapradīpasūtra | | CAMBRIDGE | | Add. 867-1 |
| आर्यताराभट्टारिकासाधनोपायिका<br>Āryatārābhaṭṭārikāsādhanopāyikā | | RAK | Reel No. | A. 934/17 |
| आर्यताराहृदय<br>Āryatārāhṛdaya | | ,, | ,, | E. 273/15 |
| आर्यत्रिसमयराजकल्पोक्तवज्रधरसंगीता<br>Āryatrisamayarājakalpoktavajra-dharasaṁgītā | | ,, | ,, | E. 273/15 |
| आर्यत्रिसमयराजसाधन<br>Āryatrisamayarājasādhana | | ,, | ,, | E. 273/15 |
| आर्यत्रिसमयराजहृदय<br>Āryatrisamayarājahṛdaya | | ,, | ,, | E. 273/15 |
| आर्यत्रिसमयराजश्रीमन्तवज्रसत्त्व-तथागतकल्प<br>Āryatrisamayarājaśrīmantavajra-sattvatathāgatakalpa | | ,, | ,, | E. 273/15 |
| आर्यमहामन्त्रानुसारिणीविद्याराज्ञी<br>Āryamahāmantrānusāriṇī-vidyārājñī | | ,, | ,, | E. 273/15 |
| आर्यसर्वतथागतोष्णीषसितातपत्रानाम-महाप्रत्यंगिरामहाविद्याराज्ञी<br>Āryasarvatathāgatoṣṇīṣasitāta-patrānāmamahāpratyaṅgirā-mahāvidyārājñī | | ,, | ,, | E. 273/15 |
| आर्यवज्रसरस्वतीसाधन<br>Āryavajrasarasvatisādhana | | ,, | ,, | E. 273/15 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | | 1 | Fragment | XVIIIth. Cent. |
| NP | N | 13 | Comp. | |
| ,, | ,, | ( 85a ) | | |
| ,, | ,, | ( 110b-111a) | | |
| ,, | ,, | ( 106a-110b ) | | |
| ,, | ,, | ( 111a-111b ) | | |
| ,, | ,, | ( 111b-112a ) | | |
| ,, | ,, | ( 75a-76b ) | | |
| ,, | ,, | ( 60a-69b ) | | |
| ,, | ,, | ( 139a-139b ) | | |

| Title | Author | Institution | MS. No. |
|---|---|---|---|
| आर्यहलाहलहृदय<br>Āryahalāhalahṛdaya | | RAK | Reel No. E. 273/15 |
| आश्चर्ययोगमालालघुवृत्ति<br>Āścaryayogamālālaghuvṛtti | पण्डितगुणाकर<br>Paṇḍitaguṇākara | " | " A. 963/17 |
| उत्पातलक्षण<br>Utpātalakṣaṇa | लोकेश्वरभाषित<br>Lokeśvarabhā-ṣita | CAMBRIDGE<br>RAK | Add. 1353<br>5/282 |
| कुरुकुल्लामन्त्रकवच<br>Kurukullāmantrakavaca | | " | " E. 273/15 |
| खड्गपूजाविधि<br>Khaḍgapūjāvidhi | | CAMBRIDGE | Add. 1706-I |
| गुरुपूजा<br>Gurupūjā | | RAK<br>" | 4/949<br>1/1696 |
| गुरुमण्डलसमाधिपूजा, कलशपूजा च<br>Gurumaṇḍalasamādhipūjā, Kalaśapūjāca | | "<br>" | 4/2262<br>1/1696 |
| चक्रसंवरदण्डकस्तुति<br>Cakrasaṁvaradaṇḍakastuti | | CAMBRIDGE | Add. 1697-VII |
| चक्रसंवरविवृतौ तन्त्रमातृकासाधनम्<br>Cakrasaṁvaravivṛtau Tantra-mātṛkāsādhanam | | RAK | Reel No. E. 273/75 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | ( 136b–137b ) | | |
| ,, | ,, | 13 | Comp | |
| Paper | | 26 | | |
| NP | ,, | 14 | | |
| ,, | ,, | ( 150a ) | | |
| PL | | 4 | | |
| NP | Dev | 17 | | |
| ,, | N | Folding Book | | |
| ,, | ,, | ,, | | |
| ,, | ,, | ,, | | |
| PL | ,, | 4 | Comp. | XV–XVIth Cent. |
| NP | ,, | ( 57b–58a ) | | |

| Title | Author | Institution | MS. No. |
|---|---|---|---|
| चतुष्पीठमण्डलोपायिका मन्त्रोद्धार-लक्षणपञ्जिका<br>Catuṣpīṭhamaṇḍalopāyikā mantroddhāralakṣaṇapañjikā | आर्यदेवपाद<br>Āryadevapāda | RAK<br>,, | Reel No. A. 141/17<br>,, B. 31/9 |
| डाकिनीजालचक्रवर्तिश्रीसंवररहस्यनाम-साधन<br>Ḍākinījālacakravartiśrīsaṁvara-rahasyanāmasādhana | | ,,<br>ASB<br>CIHTS | ,, B. 109/31<br>4752<br>5066 |
| तत्त्वसमुच्चय<br>Tattvasamuccaya | | CAMBRIDGE | Add. 1653 |
| तत्त्वज्ञानसंसिद्धौ बाह्यपूजाविधिः<br>Tattvajñānasaṁsiddhau Bāhya-pūjāvidhiḥ | | RAK | Reel No. E. 273/15 |
| तत्त्वज्ञानसंसिद्धौ स्वाधिष्ठानक्रमः<br>Tattvajñānasaṁsiddhau Svādhiṣṭhā-nakramaḥ | शून्यसमाधिवज्रपाद<br>Śūnyasamādhi-vajrapāda | ,, | ,, E. 273/15 |
| तत्त्वज्ञानसंसिद्धौ शिष्यानुग्रहविधिः<br>Tattvajñānasaṁsiddhau śiṣyā-nugrahavidhiḥ | | ,, | ,, E. 273/15 |
| त्रिसमयराजसाधन<br>Trisamayarājasādhana | | ,,<br>IASWR | ,, E 273/15<br>MBB-II-121 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | 6 | Incomp. | Partly Damaged |
| ,, | N | 12 | ,, | |
| ,, | ,, | 52 | | |
| PL | ,, | (25a-27b) | | |
| ,, | Bhujimol | (1—24) | | |
| ;, | | 16 | Fragment | XIV-XVth Cent. |
| NP | N | (99b-100b) | | |
| ,, | ,, | (102a-103a) | | |
| ,, | ,, | (100b-102a) | | |
| ,, | ,, | (104b-106a) | | |
| ,, | ,, | 9 | | |

| Title | Author | Institution | MS. No. |
|---|---|---|---|
| द्वादशसाहस्रिका महाप्रत्यंगिरा<br>Dvādaśasāhasrikā mahāpratyaṅgirā | | SMTUL | 177 |
| | | ,, | 178 |
| | | ,, | 179 |
| दुर्गतिपरिशोधनमुखाख्यान<br>Durgatipariśodhanamukhākhyāna | | ASHA | RN. 2.814 |
| | | ,, | ,, 2.716 |
| देवालयगृहनिर्माणलक्षणशास्त्र (सचित्र)<br>Devālayagṛhanirmāṇalakṣaṇaśāstra ( sacitra ) | | RAK | 4/334 |
| ध्वजाङ्गकेयूरीहृदय<br>Dhvajāṅgakeyūrīhṛdaya | | ,, | Reel No. E. 273/15 |
| नैरात्म्यमण्डलयोगिनीविशुद्धि<br>Nairātmyamaṇḍalayoginī-viśuddhi | | ,, | ,, E. 273/15 |
| नैरात्म्यसाधन<br>Nairātmyasādhana | | ,, | ,, E. 273/15 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | 123 | | |
| ,, | ,, | 119 | | |
| ,, | ,, | 145 | | |
| NP | ,, | 66 | Comp. | |
| ,, | ,, | 46 | ,, | |
| ,, | ,, | 27 | Incomp. | End damaged |
| ,, | ,, | ( 139 a ) | | |
| ,, | ,, | ( 116 a-116 b ) | | |
| ,, | ,, | ( 116 b ) | | |

| Title | Author | Institution | MS. No. |
|---|---|---|---|
| पञ्चतालवाद्यशास्त्र<br>Pañcatālavādyaśāstra | | RAK<br>,, | 4/1020<br>4/1030 |
| पञ्चरक्षामुखाख्यान<br>Pañcarakṣāmukhākhyāna | | ,, | 4/1030 |
| पञ्चरक्षाविधान<br>Pañcarakṣāvidhāna | | MCBMBLJ<br>,, | CH. 288<br>DH. 157 |
| पञ्चरक्षाविधि<br>Pañcarakṣāvidhi | | ,, | CH. 470 |
| पञ्चाकार<br>Pañcākāra | | RAK<br>,, | 1/1697 Ka[1]<br>5/47 |
| पद्माङ्कुरोपदेशजलधारा<br>Padmāṅkuropadeśajaladhārā | नागबुद्धिपाद<br>Nāgabuddhipāda | ,, | 1/1697 Kha[2] |
| पापपरिमोचननिर्देश<br>Pāpaparimocananirdeśa | | CAMBRIDGE<br>SMTUL<br>,,<br>,,<br>,,<br>ASHA<br>PCUV | Add. 1276<br>237<br>238<br>239<br>240<br>DH. 321<br>55 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | Folding Book | Comp. | |
| ,, | ,, | ,, | ,, | |
| ,, | Dev. | ,, | ,, | |
| ,, | N | 64 | | |
| ,, | ,, | 7 | | |
| ,, | ,, | 74 | | |
| PL | ,, | 1 | Incomp. | Damaged |
| ,, | ,, | 17 | ,, | |
| ,, | ,, | 2 | Comp. | |
| Paper | Dev. | 65 | | |
| ,, | N | 29 | | |
| ,, | ,, | 76 | | |
| ,, | ,, | 68 | | |
| ,, | ,, | 25 | | |
| NP | ,, | 65 | | |
| ,, | ,, | 54 | | |

| Title | Author | Institution | MS. No. |
|---|---|---|---|
| प्रत्यङ्गिराहृदय<br>Pratyaṅgirāhṛdaya | | RAK | Reel N. E.273/15 |
| | | PCHVV | 1 |
| प्रव्रज्याग्रहणविधि<br>Pravrajyāgrahaṇavidhi | | RAK | 4/1383 |
| | | ,, | Reel No. H. 191/13 |
| | | IASWR | MBB-II-190 |
| | | ,, | MBB-II-104 |
| प्रव्रज्याग्रहणविधि ( सटीक )<br>Pravrajyāgrahaṇavidhi ( Saṭīka ) | | SMTUL | 249 |
| प्रायश्चित्तशौचाचारविधि<br>Prāyaścittaśaucācāravidhi | | ,, | 253 |
| बलि-अर्चनविधि<br>Bali-Arcanavidhi | | ,, | 255 |
| बलिमालिका<br>Balimālikā | | CAMBRIDGE | Add. 1697-IV |
| बोधितत्त्वज्ञानम्<br>Bodhitattvajñānam | | RAK | 4/1666 |
| बौद्धप्रत्यङ्गिरा<br>Bauddhapratyaṅgirā | | ,, | 5/306 |
| बौद्धमतषट्चक्रम्<br>Bauddhamataṣaṭcakram | | ,, | 1/1696 |

| Material | Script | Folio | Comp/Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | (138b-139a) | | |
| ,, | ,, | — | | |
| ,, | Dev. | 67 | Incomp. | |
| ,, | N | 18 | | |
| ,, | ,, | 21 | | |
| ,, | ,, | 24 | | |
| Paper | ,, | 22 | | |
| ,, | Dev. | 53 | | |
| ,, | N | 30 | | |
| PL | | 1-14 | | |
| NP | ,, | 55 | Incomp. | |
| ,, | ,, | 168 | | |
| ,, | ,, | Folding Book | | |

| Title | Author | Institution | MS. No. |
|---|---|---|---|
| भिक्षुचर्याविधानम् ( अनित्यशतक )<br>Bhikṣucaryāvidhānam<br>( Anityaśataka ) | | RAK | 4/1490 |
| मञ्जुघोषपूजाविधि<br>Mañjughoṣapūjāvidhi | | CAMBRIDGE | Add. 1424 |
| महाकालहृदय<br>Mahākālahṛdaya | | RAK | Reel No. E. 273/15 |
| महाचक्रसंवरविवृतौ तन्त्रे महासंवरध्यानम्<br>Mahācakrasaṁvaravivṛtau Tantre<br>Mahāsaṁvaradhyānam | | ,, | ,, E. 273/15 |
| महावज्रभैरवसाधन<br>Mahāvajrabhairavasādhana | | IASWR<br>,, | MBB-II-43<br>MBB-II-43 |
| महासंवरविशुद्धिध्यान<br>Mahāsaṁvaraviśuddhidhyāna | | RAK | Reel. No. E. 273/15 |
| मृतसुगतिनियोजन<br>Mṛtasugatiniyojana | | SMTUL | 307 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | Folding Boook | Incomp. | |
| Paper | | 4 | | XVIIIth Cent. (A work on Tantric devotion ) |
| NP | ,, | (93a) | | |
| ,, | ,, | (97b-98a) | | |
| ,, | Dev. | (67-70) | Comp. | |
| ,, | ,, | (51-54) | ,, | |
| ,, | N | (98a-99b) | | |
| PL | ,, | (1-9a) | | |

| Title | Author | Institution | MS. No. |
|---|---|---|---|
| मृत्युञ्जयहृदय<br>Mṛtyuñjayahṛdaya | | RAK | Reel No. E. 273/15 |
| मृत्युवञ्चनोपदेश<br>Mṛtyuvañcanopadeśa | | SMTUL | 308 |
| रक्षासूत्रमन्त्र<br>Rakṣāsūtramantra | | IASWR | MBB-III-12 |
| वज्रवाराहीरहस्यमालामन्त्रतन्त्र<br>Vajravārāhīrahasyamālāmantra-tantra | | SMTUL | 420-X-9 |
| वर्षापणविधि<br>Varṣāpaṇavidhi | अभयाकरगुप्त<br>Abhayākara-gupta | ,, | 307 |
| वर्षापणविधिसंग्रह<br>Varṣāpaṇavidhisaṁgraha | | ,,<br>RAK | 353<br>5/228 |
| वातमण्डलिकापरिवर्त<br>Vātamaṇḍalikāparivarta | | SMIUL | 344-6 |
| विघ्नान्तस्य हृदयम्<br>Vighnāntasya Hṛdayam | | ,, | 418-151 |
| विविधपूजाविधि<br>Vividhapūjāvidhi | | RAK | Reel No. E. 377/16 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | ( 139a ) | | |
| Paper | ,, | 31 | | |
| NP | ,, | 52 | | |
| Paper | ,, | ( $33b^1$–$34a^5$ ) | | |
| PL | ,, | ( 25a–27a ) | | |
| Paper | ,, | 145 | | |
| NP | ,, | 46 | | |
| Paper | ,, | ( $220a^1$-$231a^1$ ) | | |
| ,, | ,, | ( $265b^5$–$266a^1$ ) | | |
| ,, | ,, | 23 | Comp. | |

| Title | Author | Institution | MS. No. |
|---|---|---|---|
| संवरपञ्जिका<br>Saṁvarapañjikā | | CAMBRIDGE | 1706-IX |
| संक्षिप्तबौद्धक्रियासंग्रह<br>Saṁkṣiptabauddhakriyā-saṁgraha | | IASWR | MBB-II-211 |
| संक्षिप्तवज्रवाराहीसाधन<br>Saṁkṣiptavajravārāhīsādhana | | ASHA | DH. 332 |
| समाधिकल्पलता<br>Samādhikalpalatā | | RAK | Reel No. G. 231/21 |
| हयग्रीवहृदय<br>Hayagrīvahṛdaya | | ,, | ,, E. 273/15 |
| हारतीदेवतामन्त्र<br>Hāratīdevatāmantra | | ASHA | DH. 240 |
| हारतीपूजाकर्मसाधन<br>Hāratīpūjākarmasādhana | | RAK | Reel No. E. 273/15 |
| हारतीपूजाभावनाविधि<br>Hāratīpūjābhāvanāvidhi | | ASHA | DH. 185 |
| हेरुकरक्षामन्त्र<br>Herukarakṣāmantra | | SMTUL | 420-XVI-2 |
| हेरुकहृदय<br>Herukahṛdaya | | ,, | 420-XVI-3 |
| हेवज्रहृदय<br>Hevajrahṛdaya | | ,, | 420-VII-1 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | | 7 | | |
| ,, | N | | | |
| NP | ,, | ( 6-7 ) | Comp. | |
| ,, | ,, | 44 | Incomp. | |
| ,, | ,, | ( 196a ) | | |
| ,, | ,, | 26 | | |
| ,, | ,, | ( 140b-141b ) | | |
| ,, | ,, | 40 | | |
| Paper | ,, | ( 1a²-5 ) | | |
| ,, | | ( 1a⁵-6 ) | | |
| ,, | | ( 1a¹-3b ) | | |

# नरोपा के चण्डाली योग में उच्च साधनाएँ

—ठाकुरसेन नेगी—

[ "धीः" के 16 वें अंक में नरोपा ( नाडपाद ) की छः धर्मयोग साधनाओं में प्रथम चण्डाली योग साधना की पाँच प्राथमिक साधनाओं का विवेचन प्रस्तुत किया गया था। प्रस्तुत अंक में इसी चण्डाली साधना की पाँच प्रमुख उच्च साधनाओं का विवेचन किया जा रहा है। ]

नाडपाद के पूर्वोक्त शिक्षण ( उपदेश ) प्राथमिक साधना की ओर अभिमुख थे। अब यहाँ हम उनके द्वारा बतायी गयी अधिक उच्च साधनाओं की ओर अभिमुख होते हैं जिनमें से निम्नलिखित साधनाओं पर विशेष महत्त्व ( बल ) दिया गया है—

(1) चण्डाली—( चण्डाग्नि ) का विकास
(2) आनन्द—( महासुख ) का विकास
(3) अभेद का विकास
(4) शून्य समाधि में आनन्द का अभ्युत्थान ( विकास )
(5) चण्डाली साधना में आने वाली बाधाओं पर विजय।

**(1) चण्डाली—( चण्डाग्नि ) साधना का विकास**—इस साधना के लिये साधक की चण्डाली (चण्डाग्नि ) प्रश्वास की जिह्वा आठ अंगुल लम्बाई के बराबर होनी चाहिये लेकिन प्रधान रूप से उसे (साधक को) मूल चण्डाली पर ध्यान करते रहना चाहिये, जहाँ से प्रज्वलित जिह्वायें निकलती हैं। साधक तब प्रज्वलित जिह्वा को हृदय, कण्ठ एवं शिरस् चक्र की ओर भी बढते हुए देख सकता है। लेकिन कुछ लोगों का मत है कि चण्डाली ( चण्डाग्नि ) को कण्ठचक्र ( संभोगचक्र ) के ऊपर नहीं देखना चाहिए लेकिन इससे सम्बन्धित यहाँ जो वस्तु है वह मात्र अधिक से अधिक अग्नि ( ताप ) का उत्पाद करना है। अतः यह क्रिया यथार्थ ( रूप से ) की जा सकती है। अर्थात् ऐसा करना समुचित ( ठीक ) है। साधक चण्डाली के ताप को छोटी-बड़ी, लम्बी-चौड़ी सभी नाड़ियों में सम्पूर्ण शरीर में बढ़ते हुए देख सकता है। इस प्रकार सम्पूर्ण शरीर जलता हुआ देदीप्यमान अग्नि गोले के सदृश बन जाता है। ध्यान के अन्त में सम्पूर्ण अग्नि ( की प्रज्वलनशीलता ) को मुख्य चण्डाली में पुनः वापस लौटाया या समेट लिया जाता है।

यदि इस साधना द्वारा कोई साधक ताप पैदा नहीं करता, यदि पैदा करता भी है तो शरीर के केवल एक भाग में, तो उसे निम्नलिखित साधनाभ्यास को करना चाहिये—

सर्वप्रथम साधक को अपने दोनों पैरों को एक दूसरे पर रख पालथीमार कर पद्मासन में बैठना चाहिये तथा अपने दोनों हाथों को घुटनों पर रखना चाहिये। साधक तब पुनः अपने

श्वास को रोके। यह वायु जब पेट के नीचे के भाग में बाईं से दाहिनी ओर चक्र की भाँति घूमने लगे तो कई बार इस चक्र को गति से घुमाना चाहिये तथा कई बार इस वायु को पेट में वापस लाना चाहिये और पुनः बाहर निकलना चाहिये। साधक को अपने शरीर के उन भागों का अंग मर्दन ( मालिश ) करना चाहिये जो विशेष रूप से ठण्डे भाग हैं तथा अन्य शारीरिक अभ्यास भी करना चाहिये जो अग्नि या ताप को बढ़ाता हो। ये सब क्रियाएं उसे तब तक करनी चाहिये जब तक श्वास पकड़ में न आये। इस महान प्रज्वलित अग्नि को देखने के पश्चात् सम्पूर्ण शरीर पर परिव्याप्त यह चण्डाग्नि ( चण्डाली ) ताप को बढ़ने में मदद करती है लेकिन इसमें भी महत्त्वपूर्ण बात जो विचारणीय है वह यह कि देदीप्यमान ( जलती हुई ) चण्डाली का अवधूती (मध्य) नाडी में प्रवेश कराना है। यद्यपि प्रबल साधना या प्रचण्ड प्राणायाम के शारीरिक अभ्यास द्वारा ताप को शीघ्र ही शरीर में उत्पन्न ( पैदा ) किया जा सकता है लेकिन इस तरह का पैदा किया हुआ ताप स्थिर ( स्थायी ) नहीं होता है और न बहुत देर तक रहता है। इसलिये उसके लाभ भी बहुत कम हैं। लेकिन यदि कोई ( साधक ) चण्डाग्नि ( चण्डाली ) को धीरे से और गम्भीरता अर्थात् स्थिरता ( दृढ़ता ) से पैदा करे तो उसका ताप कभी कम या न्यून नहीं होगा, बल्कि इससे साधक को असंख्य लाभ भी प्राप्त होगा।

चाहे कितनी भी अधिक ठण्ड क्यों न हो साधक उस ठण्ड से बचने के लिये कपड़ा नहीं पहनेगा, न वह अग्नि के समीप बैठेगा। यदि भयंकर तेज गर्मी हो तो भी वह नंगा नहीं होगा अर्थात् न वह तेज धूप का परित्याग करेगा और न वह वस्त्रहीन ( नंगा ) होगा बल्कि ऐसी अवस्था में दुन्दुभी ( तुरही ) के सदृश साधक के मुख से दीर्घतम ध्वनि ( नाद ) प्रस्फुटित होगी तथा वह सूर्य की भांति अपने को प्रदीप्त करेगा। अतः साधक को हमेशा स्थायी ( स्थिर ) श्वास-प्रश्वास ( कुम्भक-रेचक ) प्राणायाम का साधनाभ्यास करना चाहिये। उसे हमेशा अच्छा और स्वास्थ्यप्रद भोजन करना चाहिये तथा सावधानी पूर्वक बिन्दु पर ध्यान देना चाहिये अर्थात् उसकी रक्षा करनी चाहिये। यदि प्रचण्ड ताप शरीर के किसी भाग में या चर्म व मांस के बीच में उत्पन्न हो गया हो तो साधक को जानना चाहिये कि अब शीघ्र ही प्राणाग्नि के प्रज्वलन ( संचालन ) होने के लक्षण ( चिह्न ) उपस्थित होने वाले हैं, लेकिन चूँकि यह ताप बहुत देर तक स्थिर नहीं रह पाता है और तुरन्त ही अदृश्य ( अन्तर्लीन ) हो जाता है तो उसे इस पर ध्यान नहीं देना चाहिये। चण्डाली को नाभिचक्र पर ध्यानस्थ करना चाहिये तथा प्राणवायु को अवधूती ( मध्य ) नाड़ी में लाने का प्रयत्न करना चाहिये। यदि वह परमानन्द पूर्ण या परमानन्ददायक ताप का नाभिचक्र में अनुभव करता है तब जब कि यह ( ताप ) धीरे-धीरे बढ़ रहा हो तथा शरीर में चारों तरफ परिव्याप्त हो तो उसे जानना चाहिये कि यही वास्तव में विशुद्ध चण्डाग्नि ( चण्डाली ) है जो प्रायः अधिक रूप में शुक्र-शोणित बिन्दु का उत्पादक है।

हेवज्रपञ्जिका मुक्तावली में कहा है—सम्प्रति बोधिचित्तमेव हेवज्रमधिमुच्य तस्य हेत्वाद्यवस्थोपलक्षकमध्यात्मयोगं वक्तुं नाभिस्थचण्डाल्या वा हृदयादवतीर्णहेवज्रेण बिन्दुबीजा-

दिरूपेण संयुक्ताया बोधिचित्तहविषा होममाध्यात्मिकं वक्तुमाह—चण्डाली इत्यादि। आद्यक्षराकारेण नित्यं नाभिदेशे स्थिता भगवती नैरात्म्या चण्डत्वाच्चण्डाली। ज्वलिता इति रागानलरूपत्वात्। दहति इति तापयति। पञ्च इति वैरोचनाक्षोभ्यरत्नेशामितायुरमोघसिद्धीन्। लोचनादीन् इति लोचना-मामकी-पाण्डरा-ताराः। कथमेतान् दहति? दशभ्यो दिग्भ्य एतान् स्वहृद्बीजकिरणैराकृष्य महासुखचक्रे संहृत्य ज्वलितोऽस्ति, न चण्डाली किरणैस्तेषां तापनात्। सम्पुटोक्तस्तु योगिनो धर्मसंभोगमहासुखचक्राणां दशदिक्तथागतानां महासुखचक्रस्य दाहो नात्र तन्त्रे घटते। पञ्चतथागतादीनां दाहवचनात्, धर्मचक्रादीनां च तदवचनात्। दग्धेऽहं स्रवते शशी इति। एवं तापितेषु स्वस्थानगतायां हेवज्रसंगृहीतायां चण्डाल्यामपविलीनैस्तैरास्थापिते महासुखचक्रे तत्रस्थाहंकारः क्षरति ज्ञानं चेत्यर्थः। ( मुक्तावलौ हेवज्रपञ्जिकायां वज्रकुलपटलः प्रथमः। )

यदि साधक इन सब शिक्षाओं का अनुगमन करता है लेकिन फिर भी यदि वह चण्डाली को पैदा नहीं कर पाता है तो उसे नाडपाद ( नरोपा ) द्वारा बताये गये शारीरिक अभ्यास या इसी प्रकार अन्य तन्त्र ग्रन्थों में बताये गये और अधिक शारीरिक अभ्यास करने चाहिये।

**2. आनन्द का विकास**—बाईं एड़ी से गुदा भाग की माँसपेशियों का अवरोध ( संवरण ) कर जमीन पर बैठ जायें जिससे बिन्दु का बाहर प्रस्रवण होना रुक सके। तत्पश्चात् श्वेत बिन्दु को मूर्त रूप में तिब्बती अक्षर ज़ के विपरीत ( विलोम, उल्टा ) में जिसका आकार मटर के सदृश, श्वेत वर्फ के रंग का, गोल आकार का चमकता हुआ प्रकाश ( कान्ति ) के साथ शिरश्चक्र में स्थित है, उसे देखें तथा चण्डाली को नाभिचक्र में जिसका उपरी शिखर सूई के समान पतला हो, किन्तु अवधूती ( मध्य ) नाडी में तीक्ष्ण गर्म ताप ( ज्वाला ) को उत्पन्न करते हुए देखें। जिसके परिणाम स्वरूप श्वेत बिन्दु का ताप शिरश्चक्र में पिघल कर नीचे गिरना शुरू होता है। इस बिन्दु के पिघलने से एक विशेष आनन्द पैदा होता है। इस प्रकार के आनन्द उत्पन्न करने का अभ्यास जब साधक कर रहा हो तो उसे प्रश्वास लेकर चण्डाली के ताप को हवा देनी चाहिये जो नाभिचक्र के नीचे अवस्थित है। इससे श्वेत बिन्दु का प्रस्रवण शिरश्चक्र में जारी रहेगा जिसके कारण वह ( बिन्दु ) उससे नीचे कण्ठ ( संभोग ) चक्र तथा सम्पूर्ण नाडियों में यह निरन्तर संचार होगा। जब यह विशेष आनन्द और ताप सम्पूर्ण शरीर में व्याप्त होता हुआ उत्पन्न होता है तब बिन्दु का प्रस्रवण प्रवाह नाभिचक्र में फैल कर इस विशेष आनन्द को पैदा करता है[1]।

---

1. इह धारणाबलेन नाभिस्थां चण्डालीं ज्वलितां पश्यति योगी सर्वावरणरहितां प्रतिसेनोपमां महामुद्रामनन्तबुद्धिरश्मिमेघान् स्फारयन्तीं प्रभामण्डलविराजिताम्। ...... ततश्चण्डाल्या ज्ञानार्चिषा चन्द्रे द्रुते सति यद् बोधिचित्तं बिन्दुरूपेणाधोगतं कण्ठे हृदि नाभौ गुह्यकमले आनन्दपरमविरमस्वभावेन, ततो वज्रमणि यावत् सहजानन्दस्वभावेनेति, ...... इहाक्षरसुखावस्था या सहजानन्दरूपिणी साऽवस्था कायविज्ञेया बालयोगिनाम्, ( सा ) बोधिसत्त्वैः शून्यतासमाधिरित्युच्यते, न पुनर्लौकिकरूढ्यैव नास्तिक्यार्थानुयायिनी। एवं षडङ्गयोगेन बुद्धत्वं योगिनां सिद्धयति। ( से० टी० पृ० 42 )

किन्तु यदि इस प्रकार के प्रत्यक्षीकरण ( संदर्शन ) से थोड़ा भी आनन्द पैदा हो तो साधक को निम्नलिखित अति विशिष्ट साधनाभ्यास करना चाहिये—

चिन्तन ( विचार ) कीजिये कि चण्डाली का ताप सुई के समान पतला है तथा यह नाभिचक्र से ऊपर शिरश्चक्र तक लम्बा है और श्वेत बिन्दु को छूता या स्पर्श करता है तथा द्रवित करता ( पिघलाता ) है। जिसके कारण शिरश्चक्र तक की सभी नाड़ियों में यह फैला हुआ अर्थात् व्याप्त है। उस क्षण ऐसा भी चिन्तन करें कि ( शरीर ) में बहुत अधिक आनन्द पैदा हो रहा है फिर इस आनन्दमय अनुभव में साधक गोता ( डुबकी ) लगाये अर्थात् अपना ध्यान केन्द्रित करें ताकि इस तरह करने से साधक बिन्दु को नीचे गिरते तथा सभी चारों चक्रों में फैलते हुए देखेगा।

तत्पश्चात् साधक को श्वेत बिन्दु को शिरश्चक्र में वापस लौटते देखते हुए ( इसका ) विपरीत अभ्यास करना चाहिये। इस प्रकार बिन्दु के आरोह-अवरोह दोनों क्रमों का पुनः पुनः अभ्यास करना चाहिये। इसके अतिरिक्त साधक ( योगी ) को श्वेत बिन्दु और चण्डाली ताप को एक दूसरे में मिलते हुए, सम्पूर्ण शरीर में फैलते हुए विभिन्न असंख्य नाडियों में देखना चाहिए जिससे अनन्त आनन्द उत्पन्न होता है। जब श्वेत बिन्दु का प्रस्रवण चण्डाली ताप के ऊपर उतरता है तो चण्डाली अपने मूल रूप में सिकुड़ जाती है और जब श्वेत बिन्दु चढ़ता है तो चण्डाली भी इस श्वेत बिन्दु का शिरश्चक्र तक पीछा करती है। इस समापन्न और उत्थापन की प्रक्रिया में मेरुदण्ड को सीधा रखा जाना चाहिये तथा इस मिश्रित हुए बिन्दु को यथार्थ कायिक गतियों के आधार पर सम्पूर्ण शरीर पर व्याप्त किया जाना चाहिये।

इस प्रकार के साधना अभ्यास में आनन्द उत्पन्न नहीं भी हो सकता है तब साधक को सुषुम्ना (अवधूती) नाडी शिखर के निचले भाग में, जो गुह्यचक्र (गुह्य इन्द्रियों) के नीचे तक जाता है, उसे देखना चाहिये और आनन्द और महासुखचक्र में इसका 32 नाडियों के साथ ध्यान करना चाहिये। तत्पश्चात् साधक श्वेत बिन्दु को नीचे क्रमशः शरीर के सभी अंगों में गिरते हुये और नाडियों में फैलते हुये पूर्ण आनन्द ( महासुख ) उत्पत्ति की स्थिति को देखे। इसके अतिरिक्त विपरीत अभ्यास बिन्दु को ऊपरी चक्रों में ऊपर खींचने के लिए अनुप्रयुक्त करना चाहिये। यदि इसके पश्चात् भी साधक महासुख ( को ) उत्पन्न करने में समर्थ नहीं हो पाता तो प्रज्ञा माता की मुद्रा को डाकिनी के साथ युगनद्ध रूप में देखे। उस समय श्वास चण्डाली को प्रदीप्त करने के लिये प्रेरित करता है जिससे कि श्वेत बिन्दु का प्रस्रवण हो।

सामान्य दशा में साधक को नित्य के अभ्यास में चार चक्रों का प्रयोग करना चाहिये, केवल अधिक आनन्द या महासुखोपलब्धि के अवसर पर गुह्य ( महासुख ) चक्र का प्रयोग किया जाना चाहिये तथा प्रज्ञा माता मुद्रा का उपयोग करें। ऐसा करने पर भी साधक बिन्दु को नहीं

पकड़ सके तो उसे उत्साह के साथ नीचे के प्राणवायु को ऊपर खींचना चाहिये, तथा गुदद्वार आदि गुह्य इन्द्रियों के मसल का संकुचन ( संवरण ) करना चाहिए तथा श्वेत बिन्दु को शिरस् चक्र में चढ़ते हुए देखना चाहिए। तत्पश्चात् इसके विपरीत ( उल्टा ) संचालन क्रम को देखना चाहिये। इसके पश्चात् तुरन्त समुचित ( उपयुक्त ) शारीरिक अभ्यास को करना चाहिये जिससे बिन्दु सम्पूर्ण शरीर में फैल ( बढ) सके और फिर उस प्रदीप्त ( प्रबुद्ध ) चित्त ( मन ) तत्त्व पर कुछ समय के लिए ध्यान करें।

## आनन्दानुभूति पर कुछ समीक्षाएँ

सामान्यतया आनन्दानुभूति को हम चार भागों में विभाजित कर सकते हैं। (1) यदि साधक समझता है कि उसका शरीर कोमल और मृदु हो रहा है, तथा उसे आनन्द एवं मृदुता का अनुभव हो रहा है, तो उस समय जब किसी वस्तु का स्पर्श करता है तो ( वह ) यह प्रकट करता है कि उसने शरीर में बहुत सी नाडियों को वशीकृत ( अधिकृत ) कर रखा है। इस प्रकार के आनन्द को नाडी का आनन्द कहते हैं। (2) यदि साधक की काय संरचना के किसी एक भाग में मृदु आनन्द की संवेदना होती है तब जब उसे कोई खाज ( खुजली ) करने से खरोंच (नखक्षत) लगता है लेकिन ऐसी संवेदना कुछ क्षण के लिए पैदा होती है और फिर वह जल्दी ही समाप्त हो जाती है। तब यह कहा जा सकता है कि साधक ने प्राण ( वायु ) के आनन्द का अनुभव कर लिया है। (3) यदि साधक को एक साथ सम्पूर्ण शरीर में या शरीर के किसी भाग में ताप और परमानन्दानुभूति साथ-साथ अर्थात् एक ही समय में होने लगे तो यह उस प्रकार की आनन्दोत्पत्ति है जिसमें शोणित ( रक्त ) बिन्दु की वृद्धि ( बढ़ोत्तरी ) होती है। (4) यदि आनन्दानुभव-रागानुबन्ध, ( कामासक्ति ) इन्द्रिय लम्पटता ( यौन क्रिया ) की भाँति सम्पूर्ण शरीर में प्रचण्ड ताप उद्दीप्त करने लगे तो यह आनन्द चण्डाग्नि के प्रस्रवण से उत्पन्न मानना चाहिये, इसकी प्रचण्डता के कारण इसको तीन वर्गों में विभाजित किया जाता है।

(क) यदि आनन्द और इन्द्रियराग ( कामासक्ति ) प्रचण्ड रूप ( तीव्रतया ) से उत्पन्न होता है जिससे साधक को बिन्दु धारण को सहन करना कठिन हो जाता है तो इसे पौंस आनन्द कहते हैं।

(ख) यदि आनन्द और इन्द्रियराग प्रचण्ड तो है लेकिन उतना उग्र नहीं जितना ऊपर है, बल्कि साधक बिन्दु धारण सरलता से करता है तो इसे स्त्रैण आनन्द कहते हैं।

(ग) यदि आनन्द और इन्द्रिय राग उतना उग्र नहीं है जितना ऊपर है बल्कि साधक सुविधानुसार बिन्दु धारण कर सकता है तो इसे ताटस्थ्य आनन्द कहते हैं।

एक साधक को साधना करते समय अपने चित्त ( मन ) में यह स्मरण रखना चाहिये कि ये सब आनन्द चण्डाली प्रज्वलन से अर्थात् चण्डाग्नि द्वारा बिन्दु के पिघलने तथा स्रवण के कारण पैदा होते हैं[1] । वे अत्यधिक आनन्द या महासुख तब पैदा नहीं करते जब प्राण सुषुम्ना ( अवधूती, मध्य ) नाडी में प्रवेश कर उसमें विलीन हो जाता है, इसे हम बाद में आगे बतायेंगे ।

बिन्दु धारण कर परमानन्दानुभूति के बीच का यह समय बहुत महत्त्वपूर्ण होता है । इसके विषय में हम यहाँ कुछ समीक्षा करेंगे । सामान्यतया बहुत से साधक जो बिन्दु धारण कर सकते हैं वे मुख्यतया तीन प्रमुख ( ललना, रसना, अवधूती ) नाडियों एवं चार ( शिरस्, कण्ठ, हृदय, नाभि ) चक्रों को अपने कुछ तान्त्रिक साधना एवं अभ्यास की सहायता से ( जैसे नाडपाद ( नरोपा ) के छः धर्मयोग साधना एवं इसी तरह के अन्य तान्त्रिक योग साधना के आधार पर ) स्पष्टतया, बारीकी से जानते हैं ।

लेकिन कुछ साधक ऐसे भी होते हैं जिनका बिन्दु अत्यन्त चंचल ( अस्थिर ) और संयत करने में कठिन होता है । इसलिये जब वे आनन्द की वृद्धि करने की साधना करते हैं तो बिन्दु के प्रवाह को रोकने में वे अपने को असमर्थ पाते हैं अर्थात् कठिनाई का अनुभव करते हैं । ऐसी स्थिति में उन्हें विशेष प्रकार के उच्च साधनाभ्यास को इसे रोकने या नियन्त्रित करने के लिये करना आवश्यक है । जैसे—चीता, हाथी, सिंह एवं समुद्री कछुआ आदि की गति के सदृश शारीरिक अभ्यास किया जाना चाहिये यही वे क्रियाएँ हैं जिनसे बिन्दु को रोका जा सकता है, उसे पीछे ( वापस ) खींचा और आगे बढाया जा सकता है ।

3. **अभेद का विकास**—गुरु के निर्देशानुसार अभेद के अनुभव को आगे बढ़ाने या वृद्धि के लिये साधक को सर्वप्रथम चण्डाली द्वारा उत्पन्न आनन्द के स्वरूप पर विशेष अवलोकन करना ( या ध्यान देना ) चाहिये तथा इसी प्रकार चित्त के स्वरूप और इसके प्रकटीकरण ( आविर्भाव, प्रकाशन ) पर भी । साधक को सभी वस्तुओं की शून्यता के स्वरूप को देखने का प्रयत्न करना चाहिये, और मौलिक अवस्था में तब तक रहना चाहिये जब तक वह रह सके । आनन्दयोग के अभ्यास में उसे अपने को शून्यता के साथ मिलाना या विलय कर देना चाहिये । सामान्यतया यही अभेद साधना का सिद्धान्त है । वे साधक जो शून्यता और चित्त के सार का अनुभव कर चुके हैं उनके लिये यही थोड़े शब्द पर्याप्त हैं लेकिन जो ऐसा नहीं कर सकते हैं उनके लिये निम्नलिखित कुछ और बातें यहाँ जोड़ी जा रही हैं ।

---

1. नन्विह तन्त्रे चतुर्षु स्थानेषु चत्वारि चक्राणि ध्येयानि, न चण्डाली ? न तया ज्वलन्त्या चक्रचतुष्टयं तापयित्वा निःसृत्य स्फारित्वा सर्वबुद्धानां चतुश्चक्रं तापयित्वा तत आगत्य महासुखचक्रे प्रविश्य हंकारादमृतस्रावणम् । ( महामायातन्त्रटीका 1.22, पृ० 19)

अभेद को सूक्ष्म दृष्टि ( अन्तर्दृष्टि ) को आगे प्राप्त करने के लिये साधक को अपने प्रत्येक ध्यान का आधा या दो तिहाई समय इसमें लगाना चाहिये। साधक को न केवल नाडी, वायु, बिन्दु साधना या अन्य प्राणायाम साधना का ही प्रत्यक्षीकरण ( स्पष्टीकरण, संदर्शन ) करना चाहिये बल्कि उसे शून्यता दर्शन पर ध्यान एकाग्र करना चाहिये। वास्तव में यदि उसने इसका कुछ भी स्तर ( अर्थात् स्थिरता, स्थायित्व ) समाधि में प्राप्त कर लिया है या थोड़ा भी समाधि में आगे बढ़ सका है तो उसे अपनो इस शक्ति का शून्यता के ध्यान में प्रयोग करना चाहिये, यदि नहीं तो उसे स्थिर ( स्थायी ) समाधि को प्राणायाम से या दूसरी अन्य विधियों से इसे प्राप्त करना चाहिये क्योंकि जब तक उसकी समाधि स्थिर नहीं हो जाती तब तक उसमें अभेद पैदा नहीं होगा। अतः जब तक वह अपने चित्त को एकाग्र कर पूर्णता प्राप्त नहीं कर लेता तब तक वह अभेद की दशा तक नहीं पहुँच सकता है। इसके पश्चात् साधक को एकाएक ढीला तथा एकाएक सतर्क विधि के द्वारा समाधि तक पहुंचना चाहिये जो ( वह ) बिना किसी रूप का होगा, तब चित्त के स्वरूप तथा उसके क्रिया कलाप को और अधिक गम्भीरता (गहराई) से ध्यान देना चाहिए तब वह अनुभव करेगा कि अचिन्त्य ( दुर्बोध ) चित्त का तत्त्व स्वयं पूर्ण शून्यता को प्रदीप्त करता है और सब तरह की संकल्पना या वैचारिकता को पार करता है। इस प्रकार सभी प्रकार के प्रकटीकरण ( प्रकाशन ) और विचारों की अनिश्चितता ( संदिग्धता ) अपने आप शून्य ( रिक्त ) हो जाती है। इसलिये वह हर प्रकार के सन्देहों और भयों से सदा-सदा के लिये या अनन्तकाल के लिये विमुक्त हो जाता है। साधक को यह भी देखना चाहिये कि उसका चित्त कैसे जागृत, अवशेष और नाश को प्राप्त हो जाता है तथा इन विभिन्न विधियों या प्रक्रियाओं को अपने व्यक्तिगत आचरण से समझना चाहिये।

हेवज्रतन्त्र में कहा है—

परमानन्दमात्रं तु विरमानन्दं द्विसंख्यतः।
तृतीयं विरमाख्यं चतुर्थं सहजं स्मृतम् ॥ ( 1.10.11 )

प्रथमानन्दं जगद्रूपं परमानन्दं जगत् तथा।
विरमानन्दं जगच्चैव न विद्यते सहजं त्रिषु॥ ( 1.10.13 )

न रागो न विरागश्च मध्यमं नोपलभ्यते।
त्रयाणां वर्जनादेव सहजं बोधिरुच्यते॥

अथवा सर्वात्मकः सेवाथवा सर्वैर्विवर्जितः।
विरमादौ स लक्ष्येत आनन्दत्रयवर्जितः॥

प्रथमं मेघवद् भाति सिद्धे तु मायावद् भवेत्।
सहसा स्वप्नवद् भाति स्वपिजाग्रदभेदवत्॥

अभेदलक्षणसिद्धौ मुद्रायोगी तु सिद्धयति।
इत्याह मण्डलं शास्ता चतुष्कोणं समुज्ज्वलम् ॥
( हे० त० 1.10.15-19 )

4. **शून्य समाधि में आनन्द का विकास**—अब हम शून्य समाधि द्वारा आनन्द के विकास पर संक्षेप में समीक्षा करेंगे। इस समाधि के साधनाभ्यास का अर्थ पूर्णतायोग के लिये या पूर्णता प्राप्त करने के लिये अपने शून्यता संदर्शन ( प्रत्यक्षीकरण ) अनुभव को चण्डाली के द्वारा चार प्रकार के आनन्दों की उत्पत्ति में नाड़ी, वायु और बिन्दु की साधना में मिला देना है। जब साधक अपने चित्त को आनन्द शून्यानुभव में मिला देता है तो वह निर्वाण और बुद्धत्व का मार्ग शीघ्र पकड़ लेता है लेकिन साधक को पहले क्रमशः स्थिर आनन्द का अधिगम करना चाहिये। उसे स्वाद, दर्शन ( पर्यवेक्षण ), आत्मबोध ( अभिज्ञान ) को शून्यता के साथ बहुत सहजता से अधिगत करना चाहिये। उदाहरण के लिये जब बिन्दु पिघल कर शिरश्चक्र में फैलता है तब उस समय प्रथम आनन्द उद्भूत होता है। उस समय साधक को अपने चित्त को उचित ( यथार्थ ) रीति से आनन्द के साथ एक रूप ( विलय ) होने वाले आत्मबोध शून्यता में लगाना चाहिये जिससे कि आनन्द आत्मबोध शून्यता के साथ एक रूप हो सके। या तथा कथित इन दो के एक आनन्द शून्य महामुद्रा अनुभव में बिना किसी अल्प चंचलता से इस साधना अभ्यास में लगना चाहिये। इससे साधक का अपरिपक्व चंचल विचार ( चित्त-विक्षेप ) प्रायः पराभूत ( समाप्त ) हो जाता है और जब बिन्दु संभोगचक्र में नीचे गिरता है तथा वहाँ फैलने लगता है तो उस समय द्वितोय आनन्द परमानन्द उत्पन्न होता है। यदि उस समय साधक कण्ठ ( संभोग ) चक्र में ध्यानस्थ हो जाता है तो वह आनन्द शून्य समाधि में समाहित ( तल्लीन, तन्मय ) हो जायेगा। इससे साधक के सभी सूक्ष्म चंचल विचार शान्त ( वशीकृत ) हो जाते हैं। जब बिन्दु का स्रवण हृदयचक्र में होता है और उसके चारों तरफ विकसित होकर फैलता है तो तीसरा आनन्द विरमानन्द के पार ( परे ) की स्थिति पैदा होती है। ऐसी स्थिति में साधक को हृदयचक्र में आनन्द शून्य समाधि में ध्यानस्थ होना चाहिये जिसके परिणाम स्वरूप इस प्रकार के सभी चंचल विचार शान्त ( समाप्त ) हो जाते हैं[1]। जब बिन्दु नाभिचक्र में गिरता है तो तब चौथा आनन्द सहजानन्द पैदा होता है। इस प्रकार उपुर्यक्त विधियाँ अधोगमन

---

1. चत्वार आनन्दाः आनन्दः परमानन्दो विरमानन्दः सहजानन्दश्चेति। ( हे० त० 1.1.28 )
आनन्देन सुखं किंचिद् परमानन्दं ततोऽधिकम्।
विरमेन विरागः स्यात् सहजानन्दं शेषतः ॥
प्रथमं स्पर्शाकांक्षया द्वितीयं सुखवाञ्छया।
तृतीयं रागनाशत्वाच्चतुर्थं तेन भाव्यते ॥ ( हे० त० 1.8.30-31 )

की विधियाँ है। तत्पश्चात् साधक को ऊर्ध्वगमन की विधियों का साधनाभ्यास करना चाहिये। यह विधि पूर्वविधि के विपरीत है। इस विधि में नाभि से बिन्दु हृदयचक्र में जाता है, हृदयचक्र से संभोगचक्र में, संभोगचक्र से शिरश्चक्र में और पुनः वहाँ महासहजानन्द ( महासुख ) को उत्पन्न करता है। इस साधना ध्यान के अन्त में साधक को सभी नाडियों और चक्रों का प्रत्याख्यान ( उपेक्षा ) करना चाहिये और उसे अधिकतर मृदु प्राणायाम का साधनाभ्यास महामुद्रा और चण्डाली पर ध्यानस्थ होकर करना चाहिये। ( अपने ) प्रत्येक दिन की दिनचर्या ( या कार्य ) में उसे आनन्द शून्यानुभव की भावना का भी अभ्यास करना चाहिये और उन सबका प्रयोग करना चाहिये जिन उपलब्धियों को उसे आगे प्राप्त करना होता है।

इस समय यदि साधक चक्रों पर ध्यानस्थ हो तो प्राण वायु उसके स्वतः सहजरूप में वहां इकट्ठे ( एकत्रित ) हो जायेंगे और यदि प्राणवायु चक्रों में केन्द्रित होता है तो उसका बिन्दु भी स्थिर हो जायेगा। इस प्रकार इससे चार आनन्द के ज्ञान पैदा होंगे।

साधक को अब किसी एक प्रमुख बिन्दु ( अंश ) को निश्चित ( निर्धारित ) करना अत्यन्त आवश्यक होता है, यह आनन्द तभी पैदा होते हैं जब चण्डाली के ताप से बिन्दु का स्रवण होता है और यह केवल उसी के अनुरूप प्रवृत्त होता है। लेकिन यह चार आनन्द ज्ञान वास्तव में तथ्य नहीं है, लेकिन जो कोई भी साधक इस प्रकार का निरन्तर साधनाभ्यास करता है और आनन्द शून्य अनुभव को स्थिर करता है तो वह अपने प्राणों को मध्य नाडी में समाहित करेगा, वास्तव में तब चार प्रकार के आनन्द उसमें से पैदा होंगे। यदि साधक उनको पहचानता है और उसे शून्यमन के मूलतत्व के साथ तादात्म्य कर देता है तो चार प्रकार के आनन्द ज्ञान पैदा होते हैं।

यह समानान्तर ( संवादी ) प्रज्ञा ज्ञान, जो प्रमाण-प्रमेय, विषय-विषयी या द्वैतवादी विचारों की सूक्ष्मता में व्याप्त ( समाहित ) है, जो शून्यता के अवलोकन ( ध्यान ) में उसकी मौलिक अवस्था की तह को खोल सकता है यही ( तथ्य ) प्रज्ञा ज्ञान ही सत्य प्रज्ञा है जो सभी प्रकार के द्वैतों से मुक्त है। ये चार प्रकार के आनन्द चण्डाली योग के साधनाभ्यास में इतने विस्तृत और अत्यन्त गहराई के साथ पैदा किये जाते हैं कि उन्हें शब्दों में व्यक्त नहीं किया जा सकता है। इसे भावना द्वारा जाना जा सकता है। जब कोई साधक इस स्थिति में पहुँच जाता है तो उसे वह आनन्द प्राप्त होता है जो इस शून्य समाधि में मिलता है।

इसलिये चण्डाली वह पराप्रज्ञात्मक तप्त प्रज्ञा (ज्ञान) है जो हर प्रकार के अज्ञान और बुराइयों को जला डालती है[1]।

---

1. चण्डाली ज्वलिता नाभौ दहति पञ्चतथागतान्।
   दहति च लोचनादीन् दग्धेऽहं स्रवते शशी ॥ ( हे० त० 1.1.31 )
   चण्डा प्रज्ञा क्लेशोपक्लेशनिकृन्तने चण्डस्वभावत्वादालिर्वज्रसत्त्वश्चण्डालीशब्देनोच्यते। (हे०त०टी०9b)

साधक को चण्डाली के इन चार प्रकार के आनन्दों का ज्ञान होना चाहिये—

1. **बाह्य चण्डाली**—योगाभ्यास साधना में उत्पन्न हुई चण्डाली सभी प्रकार की बुराइयों और बाधाओं को समाप्त कर देती है।

2. **अन्तश्चण्डाली**—यह प्राणरूपात्मक चण्डाली सैकड़ों प्रकार की व्याधियों का परिशमन करती है।

3. **गुप्त ( गुह्य ) चण्डाली**—प्रस्रवण होने वाली यह चण्डाली नीचे उतर कर सभी प्रकार की इच्छाओं का नाश करती है।

4. **परा चण्डाली ( लोकोत्तर चण्डाली )**—यह अभेद्यरूप चण्डाली सहजोत्पन्न प्रज्ञा को सामने लातो है।

**5. चण्डाली साधना में आने वाली बाधाओं पर विजय पाना—**

चण्डाली योग साधना में मुख्यतया चार प्रकार की बाधाएँ आती हैं जिन पर से प्राय सभी साधकों को गुजरना पड़ता है—(1) बोमारी, (2) व्यवधान (रुकावट), (3) तृष्णा, (4) मृत्यु।

लेकिन साधक को उनके प्रहार (पकड़) में कभी नहीं आना चाहिये बल्कि और अधिक साहस एवं अध्यवसाय से इनसे लड़ना चाहिये।

चण्डाली योग साधना में जो विशेष प्रकार की कठिनाइयाँ उपस्थित होती हैं वे निम्नलिखित हैं—

प्राथमिक ( प्रारम्भिक ) अवस्था में जब साधक नाड़ी को शरीर में ठीक से अधिग्रहण नहीं कर पाया हो तब उस समय साधक में कई प्रकार की शारीरिक कठिनाइयाँ पैदा होती हैं। तब वह कई प्रकार के रोग, दुःख, अशान्ति एवं कमजोरियों से ग्रसित ( परेशान ) होता है। यदि उसका कोई पुराना ( दीर्घकालिक ) रोग है तो वह अब बढ़ेगा क्योंकि अभी उसका प्राण ( वायु ) प्रारम्भिक अवस्था में होने से उसके वश में नहीं होगा तथा यही एक रोग अन्य कई दूसरे रोगों एवं कमजोरियों को पैदा करता है और प्राण (श्वास) को पकड़ने में भी कठिनाई उत्पन्न करता है क्योंकि बिन्दु सम्पूर्ण शरीर में प्रसृत नहीं हो पाता है। इस समय साधक का चित्त

---

चण्डा प्रज्ञा अंकारः। आलिर्वज्रसत्त्वो हंकारः। अंकारहंकारौ चण्डाली। तौ द्वौ एकराशीभूय बिन्दुरूपेण वज्रमणिशिखरशुषिरे नाभौ महासुखमयरागानलेन ज्वलिता, दहति ………… बोधिचित्तम्। चण्डा प्रज्ञा उत्पत्त्युत्पन्नक्रमसमाधीनां विचारः ( आलिर्महाकरुणामयचित्तम्। अतः शून्यताकरुणे चण्डालशब्देनोच्येते ………… चण्डाली निरुत्तरप्रज्ञा ……। हे० त० टी० 10b )

स्पष्टतया काम नहीं करता है इसलिये उसका अनुभव भी बहुत कम होता है क्योंकि उसका ध्यान अभी स्थिर नहीं हो पाया है, जिस कारण बहुत से चंचल विचार इस समय उसके चित्त में उठते हैं फलस्वरूप एक बात दूसरे में घुल मिल जाती है जिसके कारण सन्देह पैदा होता है। इसलिये सही साधना एवं सही चिन्तन प्रारम्भ नहीं हो पाता तथा साधक यदि आगे और अधिक साधना हेतु सही ( उचित ) अभ्यास को नहीं जानता है तो महाप्राण ( वायु ), नाड़ी एवं बिन्दु के बाधक पैदा होने लगते हैं। इस प्रकार की उपर्युक्त बाधाएँ साधक को चण्डाली साधना में बाधा डालते हैं। लेकिन इसका निदान भी बहुत सरल है। इस समय साधक को और अधिक साहस और अध्यवसाय युक्त होना चाहिये तथा उसे संसार के दुःख पर ध्यान करना चाहिये, उसे अपने क्षणिक जीवन, क्षणभंगुरता, क्षणिकता, अनित्यता आदि पर ध्यान करना चाहिये तथा अपने में वैराग्य का गहन भाव पैदा करना चाहिये। उसे स्वस्थ होकर उत्साह के साथ बुद्धत्व प्राप्ति के लिये साधनाभ्यास करना चाहिये और उन सिद्ध गुरुओं ( वज्राचार्यों ) के जीवनचरित को पढ़ना चाहिये, जिन्होंने साहस एवं शक्ति के साथ सिद्धियाँ प्राप्त की हैं। उसे अपने में ऐसा दृढ़ विश्वास करना चाहिये कि वह साहस एवं अध्यवसाय से मार्ग में आई हुई हर प्रकार की कठिनाइयों को जीत सकता है। दूसरी ओर यदि साधक बहुत शिथिलता के साथ रहता है तो वह चण्डाली साधना की शक्ति को धारण करने में असमर्थ होगा। इसके परिणामस्वरूप वह आगे के अभ्यास में अनिच्छुक हो जायेगा तथा आधे रास्ते में ही रुक जायेगा। यदि यह बात है तो साधक को पूर्ण विश्राम लेना चाहिये उसे स्वच्छ एवं पौष्टिक भोजन करना चाहिये, शक्ति और स्वास्थ्य को समाहित करना चाहिये।

चण्डाली साधना में यदि किसी ने प्राण ( वायु ) और नाड़ियों को वश में कर लिया है तो वह यह अनुभव करेगा कि उसका सारा शरीर बहुत मृदु और कोमल होता जा रहा है। इससे उसमें अत्यधिक ताप पैदा होगा विशेषकर नाभिचक्र में तथा बिन्दु चंचल ( चलायमान ) और अस्थिर ( अशान्त ) होने लगेगा यह सब उसे अत्यधिक आनन्द और शक्ति को देने वाला अनुभव करेगा। लेकिन इसका प्रतिफल बिन्दु को अत्यधिक परिवर्द्धित करना या वृद्धि करना है और उसी अनुपात में कामवासना ( राग ) को भी बढ़ाना या वृद्धि करना है। इस निर्णायक समय में साधक को अत्यन्त सावधान होना चाहिये तथा उसे अपने प्रयत्न को स्थापित करने के लिये परिश्रमशील भी होना चाहिये तथा बिन्दु के नाश के खतरे से भी परिचित होना चाहिए जैसा कि स्वप्न में होता है, ठीक वैसा जाग्रतावस्था में ध्यान के समय में भी सम्भव है। यह बिन्दुक्षरण चण्डाली योग में एक घातक प्रहार है। इसलिये साधक को इसकी रक्षा के लिये बहुत प्रयत्नशील होना चाहिये। साधक उस समय अपने मन में उठे हुए विचारों को बहुत दृढ़ता के साथ देखे तथा मनुष्य के कलुषित शरीर पर ध्यान करते हुए अपने चित्त में उठे हुए राग को दबाना चाहिये। इस प्रकार दृढ़तापूर्वक राग के प्रकृति (स्वरूप) में प्रवेश करने पर उसके विजय में वह भी सहायक सिद्ध होगा।

सामान्यतया बिन्दुक्षरण सभी योग साधनाओं में ध्यान भावना को नुकसान पहुँचाता है लेकिन यह चण्डाली योग के लिये घातक ( मृत्युकारक ) भी है।

सर्वविदित है कि योग साधना में कोई सिद्धि ( लाभ ) की प्राप्ति किसी ध्यान भावना के द्वारा होती है और यदि साधक का इस बीच में बिन्दुक्षरण होता है तो यह उपयोगी नहीं है। इसलिये ( चण्डाली योग ) साधना में इस प्राण ( वायु ) शक्ति को रक्षित करना सबसे बड़ी आवश्यकता है तथा आगे की उच्च साधना में इसकी स्थिरता को भी प्रतिधारण करना चाहिये।

जब साधक चण्डाली साधना में कुछ प्रगति कर लेता है तथा कुछ अच्छी आनन्दानुभूति का अधिगम कर लेता है और इसी प्रकार प्रकाश एवं अभेद को, या ठीक इसी प्रकार के अन्य गुणों को प्राप्त कर लेता है तो उस समय उसकी यह बड़ी तीव्र इच्छा उत्पन्न होगी, अपने अनुभवों को दूसरों को बताने की, लेकिन यदि वह ऐसा करता है तो वह उन तमाम गुणों और अनुभवों को नष्ट कर देगा तथा उन्हें पुनः प्राप्त करने में वह कठिनाई महसूस करेगा। इसके अतिरिक्त यदि कोई साधक समयसंवर के तान्त्रिक नियमों का उल्लंघन ( अतिक्रमण ) करता है तो भी उस ( साधक ) को अपनी भक्ति ( उपासना ) के समय प्राप्त या अर्जित अनुभव को पुनः प्राप्त करने में कठिनाई होगी इस तरह वह उसे खो देगा या नष्ट कर देगा। यदि ऐसा है तो उसे सोचना चाहिये कि उसके सारे पुण्यफल, गुण और अनुभव प्रातिभासिक ( भ्रामक ) थे जैसे इन्द्र धनुष। अतः उसे उनसे नहीं चिपकना चाहिये और अपने अनुभव को किसी को न बताएं प्रत्युत शून्यता की सत्यता (तथता) पर ध्यान लगाना या चिन्तन करना चाहिये। तब वह पश्चात्ताप का अनुभव करेगा कि उसने अपने आन्तरिक पवित्र गुह्य अनुभव को बताकर बहुत बड़ा अपराध किया है और वह पुनः दृढ़ निश्चय करेगा कि भविष्य में वह अपने अनुभवों को गुरु को छोड़कर अन्य किसी को नहीं बतायेगा। यदि उस साधक ने समयसंवर के तान्त्रिक नियमों का परित्याग या उल्लंघन कर दिया है तो उसे उसका प्रायश्चित्त कर पुनः प्राप्त्यर्थ वज्रसत्त्व के मन्त्र का जाप करना चाहिये तथा गुरु से पुनः अभिषेक के लिये कहना चाहिये या अपने इष्टदेव से दीक्षा हेतु एक बार फिर प्रार्थना करनी चाहिये। उसे लौकिक ( सांसारिक ) यश, कीर्ति, आदि से सम्बद्ध ( संलग्न ) होने को अपनी इच्छा को त्याग देना चाहिये और अपने ध्यान को पुनः विकसित करना चाहिये जैसे एक सच्चा सिद्ध साधक करता है।

यदि कोई साधक धर्म के मूल सिद्धान्तों का अनुसरण ( पालन ) करता है तथा उस साधना शिक्षण में बताये गये अभ्यासों को करता है तो उसके साधना मार्ग में बाधाएँ नहीं मिलेंगी। जो लोग ( साधक ) चण्डालीयोग का निरन्तर ( अविरत ) अभ्यास करते हैं उन्हें उन विशेष नियमों का ध्यान रखना चाहिये—गर्मी से रक्षा के लिये साधक को किसी भी ध्यान के समय प्राण ( प्राणायाम ) की साधना को कम से कम समय करना चाहिये और चाण्डाली का

प्रत्यक्षीकरण ( संदर्शन ) करना चाहिये। वह ठण्ड से भी डर सकता है लेकिन अत्यन्त ठण्ड में वह रोएंदार ( ऊनी ) या मोटे कपड़े भी नहीं पहनेगा, मोटे कपड़े के बिना वह नंगा भी नहीं रहेगा। गर्मी के दिनों में वह मोमबत्ती या आग भी नहीं जलायेगा और न वह खान-पान अत्यन्त ठण्डे रूप में लेगा तथा परमानन्द की रक्षा के लिये साधक को अपने बिन्दु को पूर्ण प्रयास के साथ किसी में भी स्थिर कर साधना करनी चाहिये, उसे किसी भी अवस्था में बिन्दु को नष्ट नहीं करना चाहिये, उसे अदरक, मिर्च, काली मिर्च, लहसुन और दूषित मांस-मछलियाँ नहीं खानी चाहिये तथा अत्यन्त खट्टा, मीठा, नमकीन और पुष्ट भोजन भी उसे नहीं लेना चाहिये। आग के समीप भी नहीं बैठना चाहिए सूर्य की गर्मी में अपने को नंगा नहीं करना चाहिए और न ही जमीन पर बिना आसन के बैठना चाहिये। नंगे पैर भी उसे नहीं चलना चाहिये, दिन में नहीं सोना चाहिये तथा ऐसे कार्यों में कभी नहीं लगना चाहिये जो बहुत श्रमसाध्य ( पसीना लाने वाले ) हों।

इस प्रकार साधक को उपर्युक्त नियमों का पालन करते हुए अपने गहन ध्यान भावना को रक्षा के लिये एकान्त में रहते हुए निरर्थक कार्यों का परित्याग करना चाहिये।

## सन्दर्भ ग्रन्थ-सूची

1. Carelli, M. E. (Ed.). *Śrīnaḍīpādaviracitā Sekoddeśaṭīkā*, Gaekwad's Oriental Series No. XC, Oriental Institute, Baroda, 1941.

2. *Mahāmāyātantram guṇavatīṭīkāsahitam*, Durlabha Bauddha granthmālā–X, Central Institute of Higher Tibetan Studies, Sarnath, Varanasi, 1992.

3. Snellgrove, D. L. *The Hevajra Tantra, A Critical Study*, Part 2, Sanskrit and Tibetan texts, Oxford University Press, London, 1959.

4. Tripathi, Ramshankar and Negi, Thakur Sain. *The Hevajratantra With the Commentary Muktāvali*, Critically edited Sanskrit Text ( in preparation ).



# नेपाल के सिद्ध वज्राचार्यों की जीवनी एवं कृतियाँ-३

—विजयराज वज्राचार्य—

[ इस शीर्षक के अन्तर्गत 'धीः' के पूर्व अंकों में नेपाल में प्रसिद्ध 32 वज्राचार्यों में से 9 वज्राचार्यों के जीवन एवं कृतियों का विस्तृत विवरण दिया गया था। उसी सातत्य में प्रस्तुत अंक में शान्तिकराचार्य, शाश्वतवज्र, शिववज्र, श्रीवज्र, समरसवज्र, सिद्धिवज्र, सुरतवज्र, स्वयंभूवज्र, हासवज्र और हूँकारवज्र के सम्बन्ध में विस्तृत परिचय प्रस्तुत किया जा रहा है। ]

## शान्तिकराचार्य

गौड़ देश के महाराज प्रचण्डदेव काश्यप बुद्ध की आज्ञा के अनुसार अपने पुत्र राजकुमार शक्तिदेव को राज्याभिषेक देकर अपनी महारानी के साथ वीरमती पीठ की पूर्वसेवा के लिये निकल पड़े। देश-देशान्तर घूमकर क्रमशः चतुर्विंशति पीठों में सेवा पूजा अर्चना की। नेपाल मण्डल के उपछन्दोह पीठ[1] में पहुँचकर श्रीगुह्येश्वरी पीठ में पुरश्चरण किया और स्वयंभू ज्योतिरूप का दर्शन किया। बाद में वीतराग होकर मञ्जुदेवाचार्य के प्रथम शिष्य गुणाकर वज्राचार्य से प्रवज्या संवर[2] लेकर शान्तश्री नामक भिक्षु हो गये। प्रव्रज्या संवर से पुनः आवृत्ति प्राप्त कर शान्तिकराचार्य नाम से प्रसिद्ध वज्राचार्य हो गये।

शान्तिकराचार्य ने सुरक्षा की दृष्टि से दशदिक् लोकपालों की सहायता लेकर स्वयंभू ज्योतिरूप को रत्नशिला[3] से ढक दिया और इस रत्नशिला के ऊपर चैत्य बनाकर प्रतिष्ठा कर्म किया। उनका बनाया हुआ स्वयंभू चैत्य आज भी हम लोगों के सामने शान्ति और ज्ञान का देता हुआ देकर खड़ा है।

---

1. (क) बौद्ध तन्त्रों में चतुर्विंशति पीठों का वर्णन पाया जाता है। उन पीठों में उपच्छन्दोह यह एक पीठों का प्रकार है। यह पीठ कांची या हिमालय में है, ऐसा निर्देश बौद्ध तन्त्रों में पाया जाता है। विस्तार के लिये द्रष्टव्य—"बौद्ध तन्त्रों में पीठोपपीठादि का विवेचन", धीः, अंक–9 (1986), पृ. 137–148.

   (ख) हिमालये विशेषेण नेपाले मण्डले अपि।
   उपछन्दे च पीठे च सुदुर्जयास्त्ररूपिणी॥ बृहत्स्वयम्भूपुराणम्, सं० हरप्रसाद शास्त्री, दि एशियाटिक सोसायटी आफ बंगाल, कलकत्ता, 1932, पृ० 208.

2. वज्राचार्याभिषेक ( आचार्याभिषेक )।
3. देखें—बृहत्स्वम्भूपुराणम्, पृ० 414.

शान्तिकराचार्य ने इस स्वयंभू चैत्य के चारों ओर पाँच पुरों की स्थापना की। स्वयंभू चैत्य के आग्नेय कोण में वसुपुर नाम से वसुन्धरा देवी की स्थापना की। ऐसे ही नैर्ऋत्य कोण में वायुपुर नाम से वायुदेवता की, वायव्य कोण में अग्निपुर नाम से अग्निदेवता की और उत्तर दिशा में अमोघसिद्धि तथागत के सामने नागपुर नाम से वसिगाल में वरुण नाग को स्थापना को।

स्वयंभू चैत्य के वायव्य कोण में उत्तर दिशा की ओर शान्तिपुर[1] की स्थापना की। यह शान्तिपुर का भवन पूर्व-पश्चिम लम्बा और दक्षिण-उत्तर चौड़ा है। इस मन्दिर का प्रवेश द्वार संप्रति दक्षिण दिशा की ओर है, किन्तु पहले भवन के द्वार का पूर्व की ओर रहने का उल्लेख मिलता है।

शान्तिपुर के अन्दर नौवें आभ्यन्तर कमरे में महावीर संवर की युगनद्ध मूर्ति विद्यमान है[2]। यहाँ सत्ताइसवें कमरे के भीतर श्रीसुखविवर नाम को गुफा में चिन्तामणि घट को दाहिनी ओर रखकर चिन्तामणिरत्न बायीं ओर रखकर, चिन्तामणि वृक्ष से ओढाकर, श्रीशान्तिकराचार्य पूर्व की ओर देखकर आस्फानक समाधियोग में विराजमान थे।

महाराज गुणकाम देव के समय में नेपाल में अनावृष्टि के कारण भयंकर हाहाकार हुआ। ऐसे समय में शान्तिकराचार्य ने नवनाग साधना करके, वहीं नवनागों का रक्त लेकर इस रक्त से मण्डल बनाकर पूजा-आराधना की। इस पूजा के प्रभाव से वृष्टि हुई। लोकजन अकाल के दुःखों से मुक्त हुए। इसका विस्तृत वर्णन बृहत्स्वयंभूपुराण[3] में मिलता है। नागों की उपासना से वृष्टि कराने का विधान कृष्णयमारितन्त्र[4] में भी मिलता है।

ने० सं० 778 ( ई० 1658 ) में नेपाल में पुनः वर्षा न होने से हाहाकार मच गया। वर्षा कराने के लिये नाना उपाय किये गये। मगर वर्षा पूर्ण नहीं हुई। इसलिये महाराज प्रताप-मल्ल ने मखंबहाल में शान्तिकराचार्य के वंशज वज्राचार्य और साम्हागु[5] स्थान के चिन्तामणि

---

1. बृहत्स्वयम्भूपुराणम्, पृ० 424–251.
2. अभ्यन्तरनवकोष्ठे मध्ये सहस्रभुजकम्।
   महावीरसंवरं च प्रज्ञोपायं च स्थापितम्॥
   
   बृहत्स्वयम्भूपुराणम्, पृ० 425.
3. बृहत्स्वयम्भूपुराणम्, पृ० 455–561.
4. कृष्णयमारितन्त्रम्, पृ० 63-64, के० उ० ति० शि० सं०, सारनाथ, सन् 1992.
5. स्वयंभू के नीचे का मैदान ( भूइख्यो ) के इलाके को कहते हैं।

वन्द्यजी को एक साथ लेकर खुद शान्तिपुर के भीतर प्रवेश किया और नवनाग के रक्त से लिखे गये नागमण्डल को बाहर ले आये। इस नागमण्डल के धूप में लाते ही वर्षा होने लगी। प्रजा जन दुःख से मुक्त हो गये। यह बात शान्तिपुर के पहले कमरे के भीतर, दूसरे दरवाजे के बाहर दाहिनी ओर शिलापत्र में अंकित होकर साक्षी स्वरूप आज भी विद्यमान है।

प्रत्येक वर्ष की चैत्र कृष्णपक्ष की अष्टमी के दिन स्वयंभू चैत्य के अमिताभ तथागत के सामने काठमाडौं देश के अठारह[1] विहारों के देथाय्पा[2] चक्रेश्वर, राजगुरु और अन्य जगह के स्थविर आचार्यों को अठारह विहारों में नये चूडाकर्म से प्रव्रजित वज्राचार्य लोग गुरुमण्डल व्रत, पूजा अर्चना के पश्चात् ग्वय, ग्वाः, किसली[3] समर्पित करते हैं। इतना होने के बाद नये वज्राचार्य लोगों का आचार्य संघ में प्रवेश माना जाता है। इसके पश्चात् चक्रेश्वर सहित अठारह विहारों के वज्राचार्य लोग इकट्ठा होकर शान्तिपुर में पूजा करते हैं। उस दिन काठमाडौं के सकल वज्राचार्य लोगों का इस आचार्य गुथि में सम्मिलित होना अनिवार्य है। यह परम्परा अभी तक सुचारु रूप से प्रचलित है।

शान्तिकराचार्य द्वारा रचित दो चर्यागीतों की सूचना अभी तक मिली है। इनका विवरण निम्नलिखित है :—

| चर्यागीत | राग | ताल |
|---|---|---|
| 1. मञ्जुनाथ | नाटक | दुर्जमान |
| 2. वामखपर | वलादि | माथ अथवा जति। |

## शाश्वतवज्र वज्राचार्य

प्रसिद्ध वज्राचार्यों में ओंकारवज्र और हुँकारवज्र की जन्मस्थली मन्त्रसिद्धि महाविहार, सवल बहाल में शाश्वतवज्र वज्राचार्यजी का जन्म हुआ। मन्त्रसिद्धि महाविहार सांस्कृतिक दृष्टि से परिपूर्ण बौद्ध एवं हिन्दू धर्म की सहिष्णुता से और ऐतिहासिक अवदानों से परिपूर्ण महान् विहार है। लोकोक्ति के अनुसार यह बाइस सौ ( 2200 ) वर्ष[4] पुराना है।

---

1. देखें–नेपाः देःया विहारया ताः चा ( Key to Viharas in Nepal ) ले० रत्नकाजी, विजयरत्न वज्राचार्य, काठमांडौं, नेपाल, 1983, पृ. VIII ( भूमिका भाग )।
2. आचार्य, स्थविर।
3. ग्वय = सुपारी का दाना, ग्वा = पान, किसली = मिट्टी का पात्र, जिसमें चावल भर कर ऊपर एक सुपारी का दाना या दक्षिणा के रूप में पैसा रखा जाता है।
4. देखें—नेपाः देः या विहार ताः चा ( Key to Viharas in Nepal )–पं० रत्नकाजी, विजयरत्न वज्राचार्य, काठमाण्डौ, नेपाल, 1983, पृ० 1.

शाश्वतवज्र[1] ने कलिगत वर्ष 3822 में आकाश मार्ग से उड़कर आनेवाले श्रीवज्रवीर महाकाल की साधना करके टुड़िखेल के पश्चिम भाग में मन्दिर की स्थापना की। ऐसे ही जनबहाल के भगवान् (श्वेत मत्स्येन्द्रनाथ) को स्थापना भी शाश्वतवज्र वज्राचार्य ने ही की थी। इसका विवरण निम्नलिखित है—

शाश्वतवज्र वज्राचार्य एक दिन धूप में बैठकर तेल मालिश कर रहे थे। उसी समय आकाश में लम्बे चौड़े आकार के बादलों ने सूर्य भगवान् को ढक दिया। धूप में बैठ तेल मालिश कर रहे शाश्वतवज्र को धूप नहीं मिली। उन्होंने ऊपर आकाश की ओर मुख करके देखा तो बहुत बड़े काले बादल ने सूर्य भगवान् को ढका हुआ था। वे बादल को देखते रहे, किन्तु बादल नहीं हटा। यह कैसा बादल हैं ? सोच ध्यान में लीन होकर बादल को गिराने के विचार से वे विहार से बाहर निकले और सीधे आगंचपा[2] यानि टुँडिखेल में चले गये। उसके बाद आंगन में बैठकर बादल को गिराने के लिये योग-साधना में लीन हो गये।

उसी मैदान में बैठकर शाश्वतवज्र ने सूर्य भगवान् को ढक रखे बादल को मन्त्र के बल से खींचकर गिरा दिया। बादल जहाँ गिरा, उस जगह को आजकल हाकुपाट कहते हैं। वह जगह तुकुचा[3] नदी के किनारे की खेतिहर भूमि की ओर है। शाश्वतवज्र ने जहाँ बादल को गिराया था, वहाँ जाकर देखा तो वहाँ बादल के भीतर विराजमान श्रीवज्रवीर महाकाल ने शाश्वतवज्र को दर्शन दिया। उस बादल के भीतर विराजमान वज्रवीर महाकाल काशी जाने के लिये आ रहे थे। वहीं बैठकर शाश्वतवज्र ने बादलों के भीतर बैठे वज्रवीर महाकाल के ध्यान से पूर्ण "पञ्चकपाल" नाम के चचागीत की रचना कर उस गीत को चचा के रूप में पूजाभाव दिया है।

---

1. पं० रत्नकाजी और विजयरत्न वज्राचार्य ने भी अपनी छोटी पुस्तक नेपाः देः या विहार या ताःचा, पृ० 13 में, साधनमाला, भाग-2, पृ० CXVII की भूमिका के उल्लेख के अनुसार शाश्वतवज्र का समय 1100 ई० को ही माना है, किन्तु ऊपर निर्दिष्ट कल्किकाल के अनुसार उनका समय आठवीं शताब्दी में आता है। अतः यह विचारणीय है कि ये निर्दिष्ट शाश्वतवज्र से भिन्न तो नहीं ? परन्तु साधनमाला में निर्दिष्ट इनके ग्रन्थों की नामावली तथा यहाँ निर्दिष्ट नामावली की समानता को देखते हुए यह भी कहा जा सकता है कि साधनमाला में दी गई इनकी तिथि सही नहीं है। 'धीः' के प्रथम अंक ( पृ० 280 ) में दी गई नेपाली सिद्धों की सूची के अनुसार इनकी गणना भारतीय सिद्धों में नहीं की गई है।
2 वज्रवीर महाकाल मन्दिर से भद्रकाली तक के बीच के मैदानी भाग को आजकल टूँडिखेल कहा जाता है।
3. बागबजार।

इस पञ्चकपाल नामक चचागीत को आज भी मन्त्रसिद्धि महाविहार के वज्राचार्य गाते आ रहे हैं। उनके इस पूजाभाव से प्रसन्न हो श्रीवज्रवीर महाकाल शाश्वतवज्र को वरप्रसाद देकर आकाश मार्ग से चले गये।

तदनन्तर कलिगत 3822 वर्ष में बादल के भीतर आकाश में बैठे वज्रवीर महाकाल के ध्यान के स्वरूप में महाकाल की मूर्ति बनाकर शाश्वतवज्र वज्राचार्य ने इसी जगह उसकी स्थापना की, वही महाकाल आज भी तुँख्यो ( टुँडिखेल ) के किनारे प्रत्यक्षत: विद्यमान हैं। यहाँ शाश्वतवज्र के द्वारा त्रिरत्न विहार[1] की स्थापना करने की बात का भी उल्लेख मिलता है, किन्तु वह अब उपलब्ध नहीं है।

काठमाण्डौ और ललितपुर के बीच में एक बार भयंकर युद्ध छिड़ गया। इस युद्ध में मरे लोगों के दाहसंस्कार के अभाव में सभी लाशों को इकट्ठा कर दिया गया। यह जगह दोंला अजिमा पीठ के नाम से प्रख्यात हुई। शाश्वतवज्र वज्राचार्य इनके झगड़े को शान्त करने के लिये कामरूप कामाख्या पीठ में पूर्वसेवा में जाकर श्रीभद्रकाली महादेवी की सुरा ( कताथ्व )[2] पात्र में साधना करके उस पात्र को कलश के भीतर रखकर नेपाल देश ले आये। अपने क्षेत्र के बाहर आजकल राष्ट्रीय नाचघर के समीप में श्रीकालिका साधन से लाये गये पात्र और कलश को वृक्ष पर लटका कर शाश्वतवज्र वज्राचार्य स्वयं साधना करके लाई गई श्रीकालिका परमेश्वरी का स्वागत कर उन्हें नगर में किस मार्ग से प्रवेश कराया जाय, नगरवासी लोगों को बताने चले गये।

इधर श्रीकालिका कलश से बाहर निकल कर बालिका का रूप धारण कर रोते-रोते रास्ते में इधर-उधर भटकने लगी। तुप्या ( नवलिङ्ग ) की ओर जाने के लिये खाद से भरी कावरी को कन्धे पर लादकर आ रहे किसान ने बालिका को रोते हुए देखा। उस किसान ने इस बालिका से पूछा कि तुम्हारी माँ कौन है ? पिता कौन है ? घर कहाँ है ? बालिका ने कुछ भी नहीं कहा। उस किसान ने पूछा क्या तुम मेरे साथ चलोगी ? बालिका ने सिर झुकाकर स्वीकृति दी। किसान लादकर लाई खाद को वही फेंककर कावरी के एक ओर बालिका को दूसरी ओर चिउड़ा और ध्वं ( चावल से बना एक प्रकार का मद्य ) के घड़े रखकर अपने खेत की ओर चल पड़ा। खेत में पहुँचकर किसान ने देखा तो बालिका नींद में थी। वह किसान बालिका को अपनी झोंपड़ी में आधा शरीर छाया में रखकर सुलाकर अपने खेत में काम करने चला गया। किसान जलपान के लिये झोंपड़ी में आया, तो देखा कि झोंपड़ी में सुलाकर रखी बालिका वहाँ नहीं है। खाने के लिये लाया नास्ता-पानी भी नहीं है। यह देखकर किसान आश्चर्य में पड़ गया। वह बालिका को ढूंढने लगा। ढूंढते-ढूंढते किसान ने बालिका को देख लिया। बालिका ने अपने

---

1. श्रीहेमराज शाक्य की पुस्तक—सम्यक् महादानगुथि नेपाल, 1979, पृ० 3 में उल्लेख है।
2. नेवार जाति की विशेष प्रकार की सुरा।

बालिका रूप को छोड़ उस किसान को कालिका के रूप में दर्शन दिया। किसान परमेश्वरी कालिका से वरप्रसाद लेकर कार्य पर न जाकर घर की ओर वापिस चला गया।

जब शाश्वतवज्र वज्राचार्य नगर से जनता को लेकर श्रीकालिका देवी का स्वागत करने नगर प्रवेश हेतु लाने के लिये स्वयं वृक्ष की डाली में कलश लटकने की जगह पर पहुँचे, तो वहाँ स्वयं साधना करके लाये गये पात्र और कलश को इधर-उधर गिरे बिखरे पड़ा देखा। यह देखकर शाश्वतवज्र सोच में पड़ गये। उन्होंने चारों ओर देखा तो भी कालिका देवी को ढूंढ नहीं सके। इतने में ही बालिका का रूप धारण किये कालिका देवी को कावरी में रखकर ले जाने वाला किसान वहाँ पहुँच गया, जनता की भीड़ को देखकर यहाँ क्या हुआ है, पूछा। जनता ने शाश्वतवज्र की साधना के बल पर लाई गई कालिका देवी के गायब होने की बात कही। यह बात सुनकर उस किसान ने अपने साथ जो कुछ घटा, वह वृत्तान्त सबको बता दिया।

यह बात सुनकर शाश्वतवज्र और उनके साथ स्वागतार्थ आई सारी जनता मिलकर कालिका दर्शनार्थ तुप्या की ओर गये। तुप्या पहुँच कर ढूंढा तो कालिका देवी को बालिका के रूप में देखा। बालिका के रूप में स्थित कालिका देवी को देश में वापस आने के लिये कहा तो उसने माना ही नहीं। अन्ततः शाश्वतवज्र इस बालिका रूप कालिका देवी को "सोने की रोटी देंगे, पधारिये" कहकर रातों रात देश के अन्दर ले आये। पहले की जगह पहुँचने पर लुंमधि ( सोने की रोटी ) कहकर चतामधिई ( चावल के चूर्ण ) से बनाकर, पीली हल्दी पोतकर दिया। श्रीभद्रकाली देवी को लुंमधि ( सोने की रोटी ) देने का वादा कर जहाँ से लाया गया, वह जगह आज भी नवलिङ्ग कालिका पीठ के नाम से प्रसिद्ध है।

ललितपुर की ओर बागमती के उस पार लड़ाई के लिये आये कर्णप्रताप गणेश ( न्हायपंस्याद्यों ) के समीप पहुँचने पर शाश्वतवज्र वज्राचार्य कालिका देवी को साधना द्वारा लाये हैं, यह सभी को मालूम हो गया। यह समाचार सुनते ही लड़ाई के लिये आये सभी उधर से ही भाग गये। श्रीकालिका देवी के प्रभाव से ललितपुर और काठमाण्डौ का युद्ध शान्त हो गया।

श्रीकालिका को शाश्वतवज्र वज्राचार्य द्वारा सोने की रोटी देने का वचन देकर लाने के कारण लुँमधि अजिमा ( सोने को दादी माँ ) कहने लगे। वे विशेषतः भद्रकाली के नाम से प्रसिद्ध हो गयो। इस पीठ को वैष्णवी मूल का होने के कारण वैष्णवी पीठ भो कहते हैं। यह लुंमधि भगवान् पहले उत्तर दिशा की ओर मुद्रित हैं और बाद में पश्चिमाभिमुख हो गये। यह बात कलिगत वर्ष 3825 की है।

पं० रत्नकाजी और विजयरत्न वज्राचार्य जी की पुस्तक नेपाःदेःया विहारया ताः चा ( Key to Viharas in Nepal ) में शाश्वतवज्र के 18 ग्रन्थ होने का उल्लेख किया है तथा

पं० बद्रीरत्न वज्राचार्य का ग्रन्थ "न्हापायापिं प्रसिद्ध वज्राचार्यपिं" पृ० 24 में 17 ग्रन्थ गिने गये हैं, जबकि विनयतोष भट्टाचार्य ने "साधनमाला" भाग–2 पृष्ठ CXVII में 15 ही ग्रन्थों का उल्लेख किया है। मगर आज तक इनमें से एक भी ग्रन्थ प्राप्त नहीं हो सका। हम उन ग्रन्थों के नाम तथा इनके बनाये चचागीतों के भी नाम यहाँ दे रहे हैं—

**ग्रन्थनाम**

1. पृष्ठचक्र
2. काकास्यातुलाकोटिकालीनाम
3. श्रीचक्रसंवरसेकक्रियाक्रम
4. श्रीसंवरवृत्तितत्त्वविशारदानाम्नी
5. सम्बर-लुहिपादाभिसमयवृत्ति
6. बाह्यपूजाविधिसंग्रह
7. हस्तपूजाविधि
8. तारासाधन
9. आर्योग्रतारासाधन
10. एकजटासाधन
11. क्रोधताराबल्युपहार
12. एकजटातारामतिवर्धन
13. तारादेवीपञ्चसाधन
14. करुणातारासाधन
15. ताराशून्य( गुह्य )साधन
16. करुणाताराविश्वकर्मासाधन
17. आदर्शप्रसादनाम-ताराभट्टारिकोपदेश
18. महाचीनक्रमसाधन

| चचागीत | राग | ताल |
|---|---|---|
| 1. पञ्चकपालधालि(रि)त मैली | तोड़ी | षट्कंकाल |
| 2. पूर्वब्रह्मायणी | भैरव | झप |
| 3. नेमणि कमल | हिंदोल | माथ |
| 4. वज्रधर पञ्चबुध (द्ध) | मधुमत | दुर्जमान |
| 5. त्रिदल सरोरुह | मधुमत | दुर्जमान |
| 6. विश्वाभुजो | धनाश्री अथवा तोड़ी | एकत्रि |

## शिववज्र वज्राचार्य

नाम से तो लगता है कि शिववज्र उन्नीसवीं-बीसवीं सदी के हैं। उनके बारे में भी चचागीतसंग्रह में सिर्फ चचागीत ही मिले, वे चचागीत इस प्रकार हैं—

| चचागीत | राग | ताल |
|---|---|---|
| 1. विश्वाम्भोजचन्द्र | × | × |
| 2. लोहितवर्ण | × | × |
| 3. हूँजातभैरव | × | × |

## श्रीवज्र वज्राचार्य

चचागीतों में प्रसिद्ध श्रीवज्र वज्राचार्य भी कान्तिपुर के निवासी हैं। उन्होंने कुल चार चचागीतों की रचना की, जो इस प्रकार हैं—

| चचागीत | राग | ताल |
|---|---|---|
| 1. हूँबीजसंभव | × | × |
| 2. चित्रचक्राष्टार | ललित | माथ |
| 3. पूर्वदिगंपति | कामोद | षडङ्कार |
| 4. स्मलिककुलिश | × | × |

## समरसवज्र वज्राचार्य

कान्तिपुर महानगर के अधिकांश वज्राचार्य लोग बौद्ध शास्त्रों, साधनाओं एवं शिक्षा-दीक्षा में पारंगत रहे हैं, तो भी समरसवज्र वज्राचार्य के विषय में हमें कुछ भी सूचना प्राप्त नहीं होती। केवल उनके नाम के ये चचागीत अभी हमें मिलते हैं—

| चचागीत | राग | ताल |
|---|---|---|
| 1. सर्वाक्रान्ता महासुखक्षरे | धनश्री | जटि |
| 2. द्विभुज द्विमुख | वांछलिदोरा | दुर्जमान |
| 3. सर्वाक्रान्ता महासुखफल | धनाश्री | जटि |

## सिद्धिवज्र वज्राचार्य

सिद्धिवज्र वज्राचार्य उन प्रसिद्ध अठारह विहारों में से मणिसिंह महाविहार नाम से प्रसिद्ध विहार के निवासी हैं। सिद्धिवज्र भी उन बौद्ध तान्त्रिकाचार्यों के कुल में पले थे, जिनके कारण ये चचागीतों की रचना में समर्थ हुए थे।

सिद्धिवज्र मखंबहाल के विहार में पुजारी थे। उनके निम्नलिखित चचागीत हमें संप्रति उपलब्ध हैं—

| चचागीत | राग | ताल |
|---|---|---|
| 1. जिनवरजननी | वसन्त | झप |
| 2. पूर्वाभिमुख | मालव | माथ |
| 3. सहस्रदलमाझे | भास | माथ |
| 4. सूर्यमण्डल | मालव | झप |
| 5. अष्टारचक्र | मल्लार | माथ |
| 6. कनकगिरि | धनाश्री | चसपति |

एक अन्य चचागीत संग्रह में कुछ और सिद्धिवज्र वज्राचार्य के नाम से चचागीत मिलते हैं, वे निम्नलिखित हैं—

| चचागीत | राग | ताल |
|---|---|---|
| 1. नीलवर्ण | करनाटी | एक |
| 2. पीतवर्ण | वेनिगुञ्जलि | माथ |
| 3. हरितवर्ण | कहु | षट्कंकाल |
| 4. रूपिनीदेवी | कहु | × |

## सुरतवज्र वज्राचार्य

कान्तिपुर के बौद्ध तान्त्रिकाचार्य सुरतवज्र वज्राचार्य बहुत बड़े विद्वान् हुए हैं। ये सुरतश्री महाविहार तक्षबहाल में रहते थे। सुरतवज्र अपनी धर्मपत्नी के क्षुद्र वचन से क्षुब्ध होकर अपना घर-बार त्याग कर निकल पड़े। तत्पश्चात् उन्होंने श्रीगुह्येश्वरी देवी की सेवा आराधना से ऋद्धिसिद्धि प्राप्त की।

एक समय सुरतवज्र वज्राचार्य तिब्बत की राजधानी ल्हासा पहुँचकर पोताला (=दलाई) लामा जी के दरबार में लामा लोगों के साथ शास्त्रार्थ का महान् अलौकिक प्रातिहार्य दिखाकर, ल्हासा में सिकापाकु नाम की गुफा बनाकर नैरात्म्य साधना करते थे। आज भी यह स्थान विद्यमान है। सुरतवज्र राजा यक्षमल्ल के समकालीन थे। अपने ऋद्धि बल से ही काष्ठमण्डप में स्थित अपने घर में आग लगा देखकर उन्होंने पीछे मुड़कर देखा और चाय फेंककर आग को बुझा दिया। सुरतवज्र वज्राचार्य के इस ऋद्धिबल को देखकर पोताला लामाजी ने उन्हें नेपाल में वापिस न जाने देने के लिये योजना बना ली। मगर वह ऐसा कर न सकें। सुरतवज्र वज्राचार्य ब्रह्मपुत्र नदी पार करने के लिये नाव के न मिलने पर उसके बदले में अपने कसाय्गा (लाल रंग की पतली शाल) को बिछाकर उस पर बैठकर "नयंवाच्छली" चचागीत गाते हुए ब्रह्मपुत्र नदी पार कर गये। बाद में उन्होंने नेपाल में मूलश्री महाविहार (मूबहा) में मूल चैत्य की स्थापना की।

उन्होंने महायानी बौद्ध धर्म संबन्धी दो ग्रन्थों की और चचागीतियों की भी रचना की। उन्होंने जिन ग्रन्थों की रचना की, उनके नाम इस प्रकार हैं—

**ग्रन्थनाम**

1. आर्यमञ्जुश्रीसङ्गीत्यर्थालोक
2. वज्रप्रदीपा नाम हेवज्रसाधनटिप्पणी

| चचागीत | राग | ताल |
|---|---|---|
| 1. षोडशहायनतरुण | ललित | झप |
| 2. नाभिमण्डलमाझे उत्तरभाविता | विभास | माथ |
| 3. एमहोमण्डल मेरु समुद्रा | भैरवो | झप ( शनि ) |
| 4. जयवाञ्छली हेरुवे धरणि | पंचम | त्रिभुजा |
| 5. भास्वर चउमुहवज्रचित्तरे | भैरवी | एकताल |
| 6. विषय विषय 'बिल' पवन संयोगे | ललित | झप |
| 7. धरधरहु धरधराधरे | विभास | माथ |
| 8. कल्पावस्थित ( कल्पादिव्यवस्थित ) | ललित | झप |
| 9. दिनमणिमण्डल ( दिनमणिमण्डित ) | तरावली | माथ |
| 10. सहज सरोरुह | | |
| 11. हूँकारसंभव | | |
| 12. महामञ्जुश्री | नाट | जड़ी |
| 13. निर्माणादिचतु:षष्टिदलसरोरुह | भैरवी | एकताल |
| 14. जिनजिग्रत्नधृगलौकिक | | झप |
| 15. भास्वर चउ मुह वज्र चिह्न | | एकताल |
| 16. जय विघ्नान्तक हुँ जोगिनी | ललित | झप |
| 17. जयवाञ्छलिदेवी हेरुकदेव धरणी | कान्हरा | माथ |
| 18. रक्तवर्ण त्रीणि लोचन | नाट | जटि |
| 19. जयवाञ्छलि हेरुक धरनी | पंचम | त्रिभुजा |
| 20. विषय विषय विनयवन संयोग | ललित | झप |
| 21. नाभिमण्डल माझे उत सेविता | विभास | माथ |

## स्वयंभूवज्र वज्राचार्य

स्वयंभूवज्र वज्राचार्य के बारे में कुछ जानकारी नहीं मिलती। ये कब हुए, कहाँ हुए, किस विहार के थे, इन्होंने क्या-क्या अध्ययन किया ? इसकी कुछ भी जानकारी नहीं मिलती। सिर्फ चचागीतिसंग्रह में उनके नाम से एक चचागीत लिखा हुआ है। संभवतः वे भी कान्तिपुर के किसी विहार के आचार्य होंगे, क्योंकि बिना बौद्ध परम्परा से शास्त्रों की शिक्षा-दीक्षा लिये कोई आचार्य ( वज्राचार्य ) नहीं बन सकता। हो सकता है, ये सत्रहवीं अठारहवीं शताब्दी के वज्राचार्य हों।

नेपाल में धर्मध्वंसकों के समय-समय पर आक्रमण होते रहे हैं। संभावना की जा सकती है कि कहीं उसी में उनका साहित्य नष्ट कर दिया गया हो। भूतकाल में ऐसी घटनाएँ हुई हैं कि

घरों, मन्दिरों और विहारों में आग लगा दी गई, पुस्तकों को जला दिया गया या नदी में फेंक दिया गया। सुरक्षा की दृष्टि से स्थानीय लोगों ने भी चैत्य, स्तूप, धर्मधातु इत्यादि बनाते समय इनके गर्भगृह में उन्हें डाल दिया हो। ऐसी स्थिति में काफी मात्रा में बौद्ध साहित्य नष्ट हो गया। आज हम उनके बारे में पूर्ण विवरण नहीं दे सकते। उनके चचागीत का शीर्षक निम्न है—

| चचागीत | राग | ताल |
|---|---|---|
| 1. हिरण्यवर्ण | × | × |

## हासवज्र वज्राचार्य

हासवज्र वज्राचार्य का ऐतिहासिक रूप अज्ञात है, क्योंकि उनके बारे में भी हमें कुछ भी सामग्री सही ढंग से नहीं मिली है।

हासवज्र जिस विहार में जन्मे थे, वह हेनाकर महाविहार है। वैसे आजकल यह ध्वाका बहाल यानी छुस्या बहाल नाम से जाना जाता है। आज भी यह विहार विद्यमान है।

संभवत: इस विहार का लिच्छविकाल में निर्माण किया गया। राजा नरेन्द्रदेव के समकालीन स्थापित चैत्य उसी विहार में है और अवलोकितेश्वर की मूर्ति भी। इसलिये लिच्छवि काल से पहले इनके होने का अनुमान लगा सकते हैं।

उनके केवल दो ही चचागीतों का उल्लेख मिलता है। वे निम्नलिखित हैं—

| चचागीत | राग | ताल |
|---|---|---|
| 1. त्रिदलसरोरुह | × | × |
| 2. दिव्यरूपी सुरूपी | × | × |

## हूँकारवज्र वज्राचार्य

प्रसिद्ध तान्त्रिक बौद्धाचार्यों का गढ एवं मन्त्रसिद्धि महाविहार[1] के नाम से विख्यात सबल बहाल नाम से जाने गये विहार में इनका जन्म हुआ था।

हूँकारवज्र वज्राचार्य ने यथासमय शिक्षा-दीक्षा से सम्पन्न होकर योगसाधना और ध्यान में लीन होते हुए भी अनेक महायानी बौद्ध ग्रन्थों एवं चचागीतियों की रचना की है। एक अनुमान के अनुसार हूँकारवज्र वज्राचार्य के अठारहवीं शताब्दी के अन्त एवं उन्नीसवीं शताब्दी

---

1. यह विहार 2200 वर्ष पुराना है, ऐसा पं० रत्नकाजी, विजयरत्न वज्राचार्य के ग्रन्थ नेपाः देः या विहारया ताः चा ( Key to Viharas in Nepal ) पृ० 1, में उल्लेख है।

के शुरू में होने की चर्चा मिलती है। इनके ग्रन्थों एवं चचागीतियों का हम यहाँ विवरण दे रहे हैं—

**ग्रन्थनाम**

1. वज्रहेरुकसाधन
2. सर्वबुद्ध-समयोग-मण्डल-साधन
3. हेरुकनामसाधन
4. वज्रयोगिनी-विशुद्धिस्तोत्र

| चचागीत | राग | ताल |
|---|---|---|
| 1. हूँजात विश्वरूप | ललित | झप |
| 2. जय विघ्नान्तक | ललित | झप |
| 3. विश्ववर्ण तनु | मल्लार | झप |
| 4. कुलिशोत्पत्ति बुद्ध | मल्लार | माथ |



# THE COURSE OF DISCIPLINE AND NECESSARY PREPARATION REQUIRED PRIOR TO TANTRIC, MANTRAYĀNA CONSECRATION

—G. W. Farrow—

[ In order to commence the Yogic practice in the Mantrayāna tradition, the disciple must pass a course of preliminary discipline and necessary preparation that lead him to the tantric consecration in the Mantrayāna. This topic has been elaborated in the Buddhist Tantras, such as the Hevajra, Śrī Ekallavīra Caṇḍamahāroṣaṇa etc. The Tantras describe the triple refuge, the five fundamental moral precepts and the injunctions for conduct. They also speak of the philosophical basis of these practices, as found in various Buddhist doctrines. The tantric consecration consists of four parts, namely, the Master ( *ācārya* ), the Secret ( *guhya* ), the Wisdom ( *prajñā* ) and the Fourth ( *caturtha* ). The author discusses these varieties of the consecration on the basis of the Hevajra Tantra and its commentary Yogaratnamālā. ]

In order to commence practising the yoga-based precepts of any of the vehicles of Buddhism, the devotee must be accepted by a master, a guru. This is especially the case within the Mantrayāna tradition where the yoga-method is both multi-staged and dangerous involving psychological as well as radical bio-genetic aspects of the method. Once initially accepted by an accomplished master, the disciple must pass a course of preliminary discipline and necessary preparation. Such a course of preliminary discipline and preparation is necessary so that the disciple can fully develop a strict moral attitude, a balanced emotional foundation, in addition to demonstrating the diligence and perseverance required later in the application of all the stages of the Buddhist tantric method.

Regarding the course of preliminary discipline and preparation necessary, once the master has initially accepted the disciple and which when successfully attained, eventually leads to Buddhist tantric consecration. The Hevajra Tantra ( H. T. ) 2.8.9–11 states : "....the Goddess

spoke the following words : 'How are the hard to tame, unworthy persons to be disciplined ?' The Bhagavān replied : 'First give them the injunctions for conduct and then instruct upon the fundamental moral precepts. Then instruct upon the Vaibhāṣya doctrine and after that the Sūtrānta doctrine. Then instruct upon the Yogācāra doctrine followed by the Madhyamaka doctrine. After teaching all the practices of mantra, then commence with the instruction on the Hevajra practice. Should the disciple attentively grasp this, he will succeed without doubt'."

Further regarding entry into a tantric cycle, the Śrī Ekallavīra Caṇḍamahāroṣaṇa Tantra ( CMR.T. ) 3.1 States : "....give....the Triple Refuge, then the Fundamental Moral Precepts and the Injunctions for Conduct. Then give....the Five-fold Consecration and after that the Secret and Wisdom Consecrations. Then the disciple is deemed worthy and instruction upon the tantric practice should be given to such a disciple." The term Five-fold Consecration characterises the stages of the first consecration, the Master Consecration. In respect of the rules regarding entry into a tantric cycle, CMR.T.3.1 confirms the view that discipline and preparation are indeed required prior to the tantric consecration as well as additionally confirming the relationship of the four consecrations with the fruits or culminations of the Kriyā, Caryā, Yoga and Yoginī tantras. However, 'Then....is deemed worthy and instruction upon the tantric practice should be given ...' also infers that practice purely of the Yoginī tantra method only actually commences at the time of the Fourth Consecration.

According to the Yogaratnamālā ( YM. ), commenting on H.T. 2.8.9–11, the injunctions for conduct 'refer to the conduct followed from sunrise onwards on the full-moon days and other important occasions.' This category of specific fundamental mental and ritual conduct would include the Four Sights, the Four Noble Truths, the Triple Refuge Prayer, the Five Fundamental Moral Precepts, the Eight

Injunctions of Conduct and the Resolve. All Buddhist philosophy and yoga-methods are founded upon the fundamental premise that the limited sensory existence, based upon ignorance, is full of suffering, is transitory and is unsatisfactory in nature. Such a fundamental view of the transitory, unsatisfactory nature of the sense-based world and the means to antidote the usual progression or cycle of suffering inherant to a purely sensory-based life are epitomised through the Four Sights and the Four Noble Truths.

At the age of twenty-nine, having been married for thirteen years and just after becoming a father, Prince Siddhārtha, the historical Buddha, came into visual contact with the Four Sights. These Four Sights were those of a sick man, an old man, a corpse and a renunciate. Visual contact with the Four Sights came as a great shock to the prince who had previously been carefully screened from contact with the normal sorrows of social life by his parents. The first three 'sights' starkly indicated to Prince Siddhārtha the cycle of suffering inherant to the transitory, ignorance-based, sensory existence common to all beings. The fourth sight, that of a renunciate, gave the Prince the inspiration and the resolve to free himself and all others from the cycle of suffering.

After this contact with the Four Sights, Prince Siddhārtha renounced the world and commenced his search for enlightenment. After practising extreme austerities for six years, the soon to be Buddha perceived the futility of these extremes and commenced the practice of moderation in austerity through mental asceticism, the 'middle way'. After walking to Bodh Gaya, now in modern Bihar, the imminent Buddha entered into meditation under the Bodhi tree, later known as the Vajrāsana, and defeating the Māras, the inimical factors of the mind, realised enlightenment. Seven weeks later the realised Buddha went to Varanasi, now in modern Uttar Pradesh, and at Sarnath turned the First Wheel of Dharma for the five ascetics who had previously

been his companions during his penances but who had left when he had renounced the way of extremes.

His teachings to these five ascetics, who subsequently became first Buddhist monks and who consequently attained the state of Arhatship, are epitomised through the Four Noble Truths. In H. T. 1. 1. 27, the Four Noble Truths are : "Sorrow, its Origin, its Cessation and The way." The teachings emanating from the preaching of the Four Noble Truths included those of the Vinaya, the early Sūtras, the Jātaka stories etc. Regarding the Four Noble Truths the YM. states: "In the four consecrations respectively, instructions are given on the understanding of the existence of sorrow, the origin of sorrow, the possibility of the cessation of sorrow and the way to end sorrow by utilising purified emanation."

In the CMR.T.3.4, the Triple Refuge Prayer is as follows : "I go to the Buddha for refuge until I attain the essence of enlightenment. With upmost faith I go to the Dharma and Sangha for refuge." In CMR.T.3.5, the prayer of the Five Fundamental Moral Precepts is as follows : "As I would avoid snakes, I will avoid killing, stealing, enjoying another's wife, lying and the fifth, intoxicants." The YM. com ments upon H.T. 2.8.9-11, regarding instructions upon the fundamental moral precepts, as follows : "These are the eight precepts, the nature of which is characterised as a detachment from the evil ways of body, speech and mind and which ought to be followed as long as one is alive." According to the CMR.T. 3.6-7, the prayer for recalling these 'eight precepts' comprising the Eight Injunctions of Conduct is as follows : "I will not harm living beings and not steal another's possessions. I will lead a life of celibacy and avoid lying. I will never take liquors which cause intoxication. I will avoid dance, song and excessive adornments and all festivities. I will not sleep on a high or large bed and I will not eat at irregular times."

In CMR.T. 3.8-10., the prayer of the Eight Injunctions of Conduct together with the Mahāyāna Resolve are as follows : "....Thus shall I remain pure by maintaining the Eight-fold Injunctions for Conduct taught to the patriarchs by the Buddha. Defeating the inimical forces (Skt. *māra*) and attaining the supreme state of a Buddha, I will become a refuge for those embodied beings weary of the world. So long as I am in the cycle of existence, I shall be born as an intelligent man in an auspicious situation in the company of good people who are devoted to the benefit of the world." The tantric resolve for future births, found in the H.T. 2.8.7-8., is as follows : "....The Bhagavān replied : 'May I be born in future births as a member of the Family, a keeper of the Observation of the Vow, an instructor on the Hevajra, compassionate and devoted to the Guru. May I be born in future births holding the Vajra and ringing the Bell with the hands, as a propounder of the profound doctrine.....'"

Regarding the Vaibhāṣya doctrine, the YM. Commenting on H. T. 2-8-10 states : "The doctrinal discources ( Skt. *bhāṣā* ) for developing detachment ( Skt. *virāga* ) is the Vaibhāṣya doctrine. That is the Śrāvaka tradition found in the Avadānaśataka, the Tridaṇḍakamālā and such other works.' The origin of the Avadāna class of instructional literature can be traced to the Hīnayāna tradition. However, the Avadāna class of texts can befound in both the Hīnayāna and the Mahāyāna traditions and as such represents a transitional textual link between these two traditions. In the earlier Hīnayāna Pali tradition, the Avadāna class of texts were known as the Apadāna texts. The text known as the Apadāna recounts in verse the biographies of the Arhants, the patriarchs who were alive during the lifetime of the Buddha. These legendary biographical stories highlight the meritorious 'noble deeds' ( Pali *apadāna* ) which in turn allowed the performers of these deeds to later come into contact with the Buddha and by means of this instructional contact subse-

quently allowed them to realise the state of an Arhant. Similarly, in the Sanskrit tradition, commencing from the earliest stages of the Mahāyāna, the Avadāna class of texts are a means to give instruction on detatchment by recounting stories of the 'noble deeds' (Skt. *avadāna*) of the patriarchs.

In the YM. ( op. cit. ), the Sūtrāntas are described as follows : "The Sūtrāntas are the profound Sūtras which are the single verse and the four verse Dharāṇīs found in the Ṣaḍmukhī, the Bhadracaryā, the Lalitavistara, the Daśabhūmika etc." Within the discourses found in these works the basic Mahāyāna philosophy and doctrines, including yoga theories, are initially exposed. The YM. defines the Mahāyāna, Yogācāra doctrine as follows : "This is the view that this world is merely of the mind and by that misconception the unreal world is projected as real, as in a dream." Further, in the YM., the Madhyamaka doctrine, originating from the master philosopher and yogī Nāgārjuna, is defined as : "This is the view of the non-arising of all natures." This Mahāyāna doctrine originates from a basic premise that all natures or emotional factors (Skt. *dharma*) and all entities ( Skt. *bhāva* ) are by their very essential nature empty of self or own being ( Skt. *svabhāvaśūnya* ) and are non-substancial ( Skt. *niḥsvabhāva* ). Such themes are taken up in H.T. 1.5 entitled "The chapter regarding the True Principle."

H.T. 1.5.1. states : "By their very nature, there is neither form nor the one who sees, neither sound nor the listener, neither smell nor the one who smells, neither taste nor the one who tastes, neither touch nor the one who touches and there is neither mind nor thought." The YM. commenting on this unit in regard to 'form' etc. states : "(Form) Refers to blue, yellow, and other (attributes of forms). All these attributes do not exist. Yet how is it that the non-existent is still visible ? They do not exist because of their very nature. In terms of the intrinsic nature which is uncreated, transcendent, independent and self-contained,

forms do not exist because they arise, that is, originate from dependent causation ( Skt. ***Pratītyasamutpāda*** ). The arising from dependent causation is that very ( proof of the ) non-arising nature of all things. If the intrinsic nature of things existed before they came into existence, in order to assume their phenomenal forms, they would already be independent of another cause, as these phenomenal forms are dependent on previous causes that would demonstrate the non-substanciality of phenomenal things.' In this respect Nāgārjunapāda has said : "The intrinsic nature uncreated and independent of everything, and if phenomenal things do not have such intrinsic nature, they are, in essence, non-existent...."

The master of the Mahāyāna method, the Bodhisattva who has conquered this cycle of sense-based sorrow and ignorance is able to enter into the fully released state at death. However, because of his or her compassion for the mass of beings who are still caught in the web of sense-based suffering and ignorance, such an auspicious being returns so as to benefit all others, so ensnared living beings. Such a compassionate, realised being is known as a Tathāgata. H.T. 1.5.8 defines a Tathāgata as follows : "The Auspicious One enters into the Thusness ( *tathatā* ) and similarly returns ( *āgata* ). By this kind of wise reasoning, He is known as Tathāgata, the Auspicious One who enters into the Thusness and returns." In respect of the necessary mental preparation enabling the disciple to enter into the Mantrayāna method towards attaining the level of Tathāgata in this very lifetime, H.T. 1.7.22 states : "Those who lack mercy cannot succeed, so arouse mercy...."

Once the master considers that the disciple has successfully completed the preliminary course of discipline, has developed the balanced datatchment from the desires of the senses and emotions and the detatchment from the notion of ego or self and has made the necessary emotional preparation, i. e., the generation of mercy and emanation of compassion, the disciple is instructed upon 'all the practices of mantra.' The 'practices of mantra'

